# अमरीका-दिग्दर्शन



*What driving force worked in me that made me to go to the United States of America with fifteen rupees in my pocket. For the first time in my life I have told the truth to my people in this book.*

—Author

सत्यदेव

मधुर

# समर्पण

स्मृति

मातृ-भाषा हिन्दी के प्रति राष्ट्रीय प्रेम
जाग्रत करने वाले, हिन्दी साहित्य
के धुरन्धर विद्वान पण्डित
महावीर प्रसाद जी द्विवेदी के
कर कमलों में सादर
समर्पित !

सत्यदेव

*Revised & enlarged Edition*

# अमरीका-दिग्दर्शन

लेखक

**स्वामी सत्यदेव परिव्राजक**

रचयिता

"सङ्गठन का बिगुल," "मेरी जर्मन यात्रा," "मेरी कैलाश यात्रा", "अमरीका भ्रमण", "संजीवनी बूटी" इत्यादि इत्यादि ।

—— :o: ——

*The United states of America*
*is the largest Nation in the world in population,*
*area and wealth, whose people*
*speak one language and enjoy the previlege of*
*Self Government.*

— *F. J. Haskin.*



सम्वत् १९८३

संशोधित संस्करण

मिलने का पता—मैनेजर सत्यग्रन्थ माला ऑफिस आर्यटोला, बेगमपुर, पटना सिटी ।

मूल्य १) रु०

# विषय सूची

# नये संस्करण की भूमिका

—◯:o:*:o:◯—



“अमरीका-दिग्दर्शन” को पहिले पहल मैंने सन् १९१२ में प्रकाशित करवाया था। इसके बाद इस उपयोगी पुस्तक के कई संस्करण निकले। कई पुस्तक प्रकाशकों ने इसके संस्करण छपवा कर जनता में इसका प्रचार किया। इसके अनुवाद गुजराती, अंग्रेज़ी, बंगला और मलयालम आदि प्रान्तीय भाषाओं में भी निकल चुके हैं; मेरे पास इसके अनुवाद छापने के आज्ञा पत्र मांगने की चिट्ठियाँ बराबर आती रहती हैं; मरहट्टी में भी इसका अनुवाद हो चुका है। मैं प्रसन्न हूं कि मेरी इस पुस्तक ने मेरे देशवासियों के हृदयों में ऐसा प्यारा स्थान पाया है। मुझे विश्वास है कि हिन्दी साहित्य में यह ग्रन्थ सदा जीवित रहेगा।

अमरीका जाने की मेरी कथा सचमुच बड़ी मनोरञ्जक है। जब सन् १९११ में मैंने अपना अमरीका-पथ-प्रदर्शक छपवाया था तो उस समय मुझे स्वप्न में भी इस बात का ध्यान नहीं था कि मेरी अमरीका सम्बन्धी पुस्तकें इतनी लोकप्रियता प्राप्त करेंगी। सैकड़ों नवयुवक ‘अमरीका-पथ प्रदर्शक’ हाथ में लेकर अमरीका पहुंच गये और बहुत से सैलानी भारतीयों को उस पुस्तक ने लाभ पहुंचाया। अब चूँ कि अमरीका जाने के प्रति बहुत से बन्धन अमरीकन गवरनमेन्ट ने लगा

दिये हैं इसलिये उस पुस्तक की इतनी उपयोगिता नहीं रह गई, अब तो "विदेश-पथ-प्रदर्शक" नाम की पुस्तक छापने की आवश्यक्ता पड़ेगी ताकि भारत से बाहर जाने वाले लोगों को विदेश यात्रा की सभी बातें मालूम हो जायँ। यह विचार कर मैंने अमरीका-दिग्दर्शन में अपने अमरीका पहुंचने की प्रस्तावना को इसी में दर्ज कर दिया है ताकि अमरीका-दिग्दर्शन की उपयोगिता और भी बढ़ जाए। मैं पन्द्रह रुपये लेकर अमरीका कैसे पहुँचा? इसकी कथा सुनने के लिये विद्यार्थी सदा उत्सुक रहते हैं और आगे को भी रहेंगे, इस कारण मैंने अमरीका पथ-प्रदर्शक के उस हिस्से को अधिक बढ़ा कर उस में बतलाने योग्य कई बातों का समावेश कर इस कथा को इसी प्रस्तावना में दे दिया है। मुझे विश्वास है कि अमरीका-दिग्दर्शन के प्रेमी उसे बड़े चाव से पढ़ेंगे।

## मैं अमरीका कैसे पहुंचा ?

अमरीका पहुंचने की मेरी कथा सचमुच बड़ी विचित्र है। सन् १८९७ ई० में जब स्वामी विवेकानन्द जी देश घूमते घूमते पंजाब पहुंचे और राजा ध्यानसिंह की हवेली में अपना व्याख्यान लाहौर निवासियों को सुनाया उस समय मैं वहां पर उपस्थित था। नई दुनिया से लौटे हुए इस सन्यासी को देखने का मेरे मन में बड़ा कौतूहल था, पर भीड़ अधिक होने के कारण मैं भली प्रकार स्वामी जी के दर्शन न कर सका। मेरी आंखें भी ऐसी अच्छी न थीं कि वे दूर खड़े हुए व्याख्यान-दाता को भली प्रकार अपनी दृष्टि में ला सकतीं। इसके बाद स्वामी जी के कई व्याख्यान लाहौर में हुए किन्तु

# नये संस्करण की भूमिका

—○:०:※:०:○—



"अमरीका-दिग्दर्शन" को पहिले पहल मैंने सन् १९१८ में प्रकाशित करवाया था। इसके बाद इस उपयोगी पुस्तक के कई संस्करण निकले। कई पुस्तक प्रकाशकों ने इसके संस्करण छपवा कर जनता में इसका प्रचार किया। इसके अनुवाद गुजराती, अंग्रेज़ी, बंगला और मलयालम आदि प्रान्तीय भाषाओं में भी निकल चुके हैं; मेरे पास इसके अनुवाद छापने के आज्ञा पत्र मांगने की चिट्ठियाँ बराबर आती रहती हैं; मरहट्टी में भी इसका अनुवाद हो चुका है। मैं प्रसन्न हूं कि मेरी इस पुस्तक ने मेरे देशवासियों के हृदयों में ऐसा प्यारा स्थान पाया है। मुझे विश्वास है कि हिन्दी साहित्य में यह ग्रन्थ सदा जीवित रहेगा।

अमरीका जाने की मेरी कथा सचमुच बड़ी मनोरञ्जक है। जब सन् १९११ में मैंने अपना अमरीका-पथ-प्रदर्शक छपवाया था तो उस समय मुझे स्वप्न में भी इस बात का ध्यान नहीं था कि मेरी अमरीका सम्बन्धी पुस्तकें इतनी लोकप्रियता प्राप्त करेंगी। सैकड़ों नवयुवक 'अमरीका-पथ प्रदर्शक' हाथ में लेकर अमरीका पहुंच गये और बहुत से सैलानी भारतीयों को उस पुस्तक ने लाभ पहुंचाया। अब चूँ कि अमरीका जाने के प्रति बहुत से बन्धन अमरीकन गवरनमेन्ट ने लगा

दिये हैं इसलिये उस पुस्तक की इतनी उपयोगिता नहीं रह गई, अब तो "विदेश-पथ-प्रदर्शक" नाम की पुस्तक छापने की आवश्यक्ता पड़ेगी ताकि भारत से बाहर जाने वाले लोगों को विदेश यात्रा की सभी बातें मालूम हो जायँ। यह विचार कर मैंने अमरीका-दिग्दर्शन में अपने अमरीका पहुंचने की प्रस्तावना को इसी में दर्ज कर दिया है ताकि अमरीका-दिग्दर्शन की उपयोगिता और भी बढ़ जाए। मैं पन्द्रह रुपये लेकर अमरीका कैसे पहुँचा? इसकी कथा सुनने के लिये विद्यार्थी सदा उत्सुक रहते हैं और आगे को भी रहेंगे, इस कारण मैंने अमरीका पथ-प्रदर्शक के उस हिस्से को अधिक बढ़ा कर उस में बतलाने योग्य कई बातों का समावेश कर इस कथा को इसी प्रस्तावना में दे दिया है। मुझे विश्वास है कि अमरीका-दिग्दर्शन के प्रेमी उसे बड़े चाव से पढ़ेंगे।

## मैं अमरीका कैसे पहुंचा ?

अमरीका पहुंचने की मेरी कथा सचमुच बड़ी विचित्र है। सन् १८९७ ई० में जब स्वामी विवेकानन्द जी देश घूमते घूमते पंजाब पहुंचे और राजा ध्यानसिंह की हवेली में अपना व्याख्यान लाहौर निवासियों को सुनाया उस समय मैं वहां पर उपस्थित था। नई दुनियां से लौटे हुए इस सन्यासी को देखने का मेरे मन में बड़ा कौतूहल था, पर भीड़ अधिक होने के कारण मैं भली प्रकार स्वामी जी के दर्शन न कर सका। मेरी आंखें भी ऐसी अच्छी न थीं कि वे दूर खड़े हुए व्याख्यान-दाता को भली प्रकार अपनी दृष्टि में ला सकतीं। इसके बाद स्वामी जी के कई व्याख्यान लाहौर में हुए किन्तु

मैं उनको सुनने न जा सका। स्वामी विवेकानन्द जी के लाहौर आने से पहिले मेरे अन्दर विदेश घूमने की प्रबल इच्छा थी और साथ ही देश की आज़ादी के ख़यालात मेरे अन्दर बड़े मज़बूत थे। स्वामी जी का व्याख्यान सुनने के बाद अपनी पुरानी इच्छा को मैंने अधिक मज़बूत कर लिया। सन् १८९८ ई० से लेकर सन् १९०१ ई० तक के मेरी ज़िन्दगी के दिन मानसिक सङ्कल्प विकल्पों की उधेड़ बुन के हैं। मैं पहिली बार घर से भागकर पैदल अमृतसर चला गया; फिर दुबारा भाग कर संस्कृत पढ़ने के लिए कानपुर पहुँचा; कुछ समय तक कालिज में भी शिक्षा पाई और उसे भी छोड़ दिया; आख़िर में संयुक्त प्रान्त के कई शहरों में ब्रह्मचारियों की तरह पर्य्यटन करता हुआ काशीपुरी में आगया, और वहां संस्कृत पढ़ने लगा।

काशी में मेरा तीन चार वर्ष का जीवन पुराने ढर्रे का विद्यार्थी जीवन है। उस समय मैं बड़ा कट्टर आर्य समाजी था। काशी की गलियों में दिन भर घूम कर पण्डितों से पाठ पढ़ना और फ़ुरसत के समय अपनी मित्र-मण्डली में आर्य समाज की चर्चा करना और रविवार के दिन आर्य समाज मन्दिर बुलानाला में समय समय पर व्याख्यान देना, बस इसी प्रकार के दिन यहां मेरे कटते थे। यहां मेरा परिचय बाबू दुर्गाप्रसाद जी खत्री बी० ए० से हुआ। आप शहर से बाहर लक्सा बगीचे में रहते हैं। आपने मुझे अपने बगीचे में एक कोठरी रहने को दी और स्वयम् मुझे पदार्थ-विज्ञान (Physical Science) की शिक्षा देने लगे। अपने परम मित्र पण्डित राम नारायण जी मिश्र की सलाह से मैं यहां हिन्दू कालेज में भरती होगया और लगा कालेज की शिक्षा पाने। पदार्थ-विज्ञान की तालीम ने मेरे मस्तिष्क में थोड़ी सी हलचल पैदा कर दी

और मेरे मज़हबी कट्टरपन को कुछ ठेस लगाई। मुझे स्वतंत्र विचार करने की आदत पड़ने लगी। बाबू दुर्गा प्रसाद जी अपने ढंग के निराले मनुष्य हैं। आपकी बुद्धि बड़ी विलक्षण है और आप के सोचने का ढंग तो वैज्ञानिक होना ही था। आप बड़े प्रेम से मेरे साथ भिन्न भिन्न विषयों पर वादाविवाद करते और सदा मेरे हृदय पर पदार्थ विज्ञान की महत्ता की छाप डालने का प्रयत्न करते।

यहीं काशी में इस प्रकार विद्याध्ययन करते हुए मेरे हृदय में अमरीका जाने की इच्छा बड़ी तीव्र हो उठी। मेरी अवस्था इस समय करीब छब्बीस वर्ष की थी। आयु का यह समय कैसा भयंकर होता है, इसे वे ही समझ सकते हैं जिन्हें ईश्वर ने नीरोग शरीर दिया है और साथ ही बड़ी उग्र कामाग्नि। जब जवानी के इन दिनों में कामदेव द्वारा उत्पन्न की हुई विकट घड़ियाँ उपस्थित होती थीं तो मैं अपनी कोठरी में बैठकर अल्हड़ बच्चे की तरह घुटने टेक कर ज़ार ज़ार रोया करता और ईश्वर से सहायता माँगता था। जब मैंने देखा कि कामदेव के साथ मेरा युद्ध बड़ा भीषण होता जाता है तो मैंने अमरीका जाने का निश्चय किया। लोहे को लोहा ही काट सकता है और विष की औषधि विष ही है। मैंने सोचा कि साधन रहित बिना पैसे के जब मैं अमरीका जाने के लिए समुद्र में कूद पड़ूँगा तो उसे पार करने में या तो मेरी हत्या ही हो जायगी या मैं उस संग्राम में पड़ कर अपनी जवानी के शत्रु के जाल से छूट जाऊंगा। मैंने यह सोचा कि अमरीका जाने का कठिन युद्ध मेरी जवानी के मद को मिटा देगा और मैं अमरीका जाकर किसी अच्छे सुन्दर नगर में बस जाऊंगा और वहीं स्वतंत्र देश की जल वायु में गृहस्थाश्रम के धर्म का पालन

करूंगा। गुलाम देश में रहकर गुलाम बच्चे पैदा करने का मैं सख़ विरोधी हूं इसीलिए मेरे अन्दर विदेश यात्रा करने की उत्कट इच्छा थी। सन् १६०४ ई० के अन्त में मैंने अमरीका जाने का प्रोग्राम बना लिया और उसके लिए सब प्रकार के कष्ट सहने को तय्यार हो बैठा। कई अमरीका प्रवासी भारतीयों के उत्तेजना पूर्ण लेखों से मुझे बड़ी सहायता मिली ख़ास कर स्वामी रामतीर्थ जी के लेखों ने मुझे अधिक सहारा दिया। प्रसिद्ध बौद्ध भिक्षू अनागरिक धर्मपाल इन दिनों काशी जी पधारे। आपने बड़ी कृपा कर मुझे एक परिचय दायक पत्र शिकागो के प्रसिद्ध विश्वविद्यालय के प्रेसीडेण्ट, मिस्टर हारपर के नाम दिया। इस प्रकार सब किस्म की वाक़फ़ीयत अपनी जेब में रख कर मैं अमरीका जाने की धुन में मस्त होगया।

नवम्बर के महीने में लाहौर में आर्य-समाज के लोक-प्रिय उत्सव होते हैं। अपने कई एक काशी निवासी मित्रों के साथ मैंने लाहौर जाने का निश्चय किया ताकि उत्सव में भी सम्मिलित हो सकूँ और साथ ही अपने परिवार वालों से विदेश-यात्रा करने से पहिले अन्तिम भेंट कर लूँ। जब मैं लाहौर गया और अपने परिवार वालों से विदेश यात्रा सम्बन्धी चर्चा की तो वे सब मेरी मसखरी उड़ाने लगे। वे मुझे शेखचिल्ली समझते थे। वे कहते थे कि धन के बिना विदेश यात्रा की बात निरा पागलपन है और मेरे पास थे कुल जमा पन्द्रह रुपये!

जब पिता जी के सामने सारा मामला पेश हुआ तो और भी दिल्लगी हुई। पिता जी ने मुझे बहुत समझाया और कहा कि ऐसी मूर्खता केवल आत्महत्या है, पर मेरे अन्दर तो आग

लगी हुई थी और उस आग को केवल अमरीका जाने की धुन ही बुझा सकती थी, इसलिये भला मैं किसी की बात कैसे सुन सकता था। मैंने प्रण कर लिया कि चाहे कुछ ही क्यों न हो, मैं अमरीका ज़रूर पहुँचूगा। यहां मैं अपने प्रेमी मित्रों से भी मिला और उनसे अपनी धुन का ज़िक्र किया। उत्साह वर्धक शब्दों से उन्होंने मेरी झोली भर दी और मैंने उसी को सहर्ष स्वीकार किया। आर्य-समाज का जलसा समाप्त हो गया और मैं काशी लौट आया।

दिसम्बर का सारा महीना मेरा अमरीका के स्वप्न देखते बीता। रात के समय सोने से पहिले मैं अपने मन में यात्रा के फ़र्ज़ी चित्र बनाता और बिगाड़ता था। सन् १६०५ ई० की पहिली जनवरी का दिन मैंने काशी छोड़ने का पक्का कर लिया। मेरी धन की पूँजी केवल पन्द्रह रुपये थी, लेकिन मेरे पास इरादे की दृढ़ता का भरपूर ख़ज़ाना था। आख़िर पहिली जनवरी का दिन आ गया। बाबू दुर्गा प्रसाद जी से प्रेम पूर्वक विदा मांग कर प्रभात की गाड़ी से मैंने काशी से प्रस्थान किया। काशी छोड़ते समय मेरे हृदय की अजीब हालत थी—साधनहीन मैं संसार-संग्राम के लिये जा रहा था। मेरे अन्दर जो उछल कूद हो रही थी उसका वर्णन क्या लेखनी से किया जा सकता है? जब गाड़ी डफ़रिन ब्रिज से होकर चली और मैंने काशी जी का प्रभाती दृश्य देखा तो मेरी आँखों में आँसू भर आये और मेरे मुँह से बेइख़्तयार यह निकला—

**खुश रहो अहले वतन हम तो सफ़र करते हैं।**
**दरो दीवार पै हसरत से नज़र करते हैं॥**

इस प्रकार मैं आहें भरता हुआ काशी से जुदा हुआ। काशी से इलाहाबाद, इलाहाबाद से जबलपुर और जबलपुर से बंबई पहुंचा। भारतवर्ष के पश्चिमीय किनारे पर पाश्चात्य ढङ्ग का यह नगर हमारा सब से सुन्दर बन्दरगाह है। योरुप जाने का यह दरवाज़ा है। यहां का जल-वायु मध्यम दर्जे का है। समुद्र के किनारे होने से शीत और उष्ण दोनों ऋतुओं का प्रभाव बराबर हो जाता है। यात्री जब इस प्रसिद्ध नगर के बाज़ारों और गलियों में घूमता है तो यहां की खूबसूरती उसके हृदय को अपनी ओर खींचती है। यहाँ की बड़ी बड़ी अट्टालिकाएँ और भव्य भवन अपने ढङ्ग के बिलकुल अनूठे जान पड़ते हैं। गौर वर्ण गुजराती तथा कच्छी स्त्रियां और पुरुष सड़कों पर घूमते हुए बड़े भले मालूम पड़ते हैं। उनके साथ बात करने से एक विचित्र मधुरता उनकी भाषा में मिलती है। व्यवहार-कुशल पारसियों का तो यह नगर मानों घर ही है। उनके सिरों पर लम्बी काली टोपियां एक अजनबी को बड़ी अनोखी मालूम होती हैं। परदे के जाल से मुक्त गुजराती और पारसी रमणियाँ बागों में घूमती हुईं चित्त को अत्यन्त प्रसन्न करती हैं।

ख़ैर मैं बम्बई आर्य्य समाज में जाकर ठहरा। डा० कल्याण दास जी देसाई इस समय आर्य्य समाज के मंत्री थे। भाई ज्येष्ठा लाल जी एक खास उत्साही सज्जन व्यक्ति मुझे यहां आर्य्य समाज में मिले। आप ने बड़े प्रेम से मेरा स्वागत किया। यद्यपि आप की दूकान बहुत छोटी सी थी पर आपका हृदय था बड़ा विशाल। यहां रह कर मैंने देखा कि बम्बई आर्य्य समाज में जो अतिथि बाहर से घूमते घामते आ जाते उनका भाई ज्येष्ठा लाल जी बड़ा सत्कार करते। इन्हीं की

भद्र सहानुभूति से यहाँ मेरे दिन बड़ी अच्छी तरह से कटने लगे और मैं लगा अमेरिका यात्रा के साधन जुटाने।

काशी के मेरे पुराने परिचित श्री सोमदेव जी भी यहाँ आ निकले। उनकी इच्छा भी अमरीका जाने की थी। अब हम एक से दो हो गये। हमारा काम दिन भर बम्बई के बन्दरगाह पर घूमना था। बन्दरगाह पर जहाँ जहाज़ आकर ठहरते हैं वहाँ हम दोनों रोज जाते और अपनी किस्मत का तराजू तोलते थे, लेकिन वह सदा हलका ही निकलता था। हम लोगों को लाख सिर पटकने पर भी जहाज की मल्लाही न मिली क्योंकि वहाँ पुराने अनुभवी खलासियों की जरूरत थी, भला वहाँ हमारे जैसे रंगरूटों को कौन पूछता था। इस प्रकार हमारे कई दिन बरबाद हो गये और हम दोनों निराशा की सीमा तक पहुँचने लगे। सोमदेव बेचारे ने तो राक्षसी निराशा के सामने सिर झुका दिया पर मैंने हिम्मत न हारी और अपनी धुन में बराबर मस्त रहा। मैंने यह सोचा कि कुछ दिन तक गुजरात और काठियावाड़ की आर्य्यसमाजों में घूमा जाय, इस बीच में अमेरिका जाने लायक किराया का प्रबन्ध भी हो सकेगा। बस यही किया।

अप्रैल मास तक मैं गुजरात और काठियावाड़ में घूमता रहा। आर्य्य समाजों तथा अन्य सभा सुसाइटियों की ओर से प्रान्त के भिन्न २ नगरों में मेरे व्याख्यानों का प्रबन्ध किया गया। विद्या-रसिक गुजराती बन्धु मेरे विचारों को सुनकर बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने मेरे साथ बड़ी सहानुभूति प्रगट की। काठियावाड़ के जूनागढ़ तक मैंने दौरा लगाया और इधर की धर्मपरायण जनता से परिचय प्राप्त किया। वैष्णव

धर्म्म ने इधर के लोगों में हृदय की कोमलता उत्पन्न कर दी है, जिसके कारण इधर के लोगों में शालीनता की मात्रा अधिक है। इस यात्रा से मुझे बड़ा लाभ हुआ। आर्य्य-समाज के श्रद्धालु भक्तों ने मेरे लिये हाङ्कांग जाने लायक रुपया एकत्रित कर दिया। भाई ज्येष्ठालाल जी ने मेरी ख़ास तौर से सहायता दी, उनका मैं सारी उम्र तक कृतज्ञ रहूंगा। मैंने विचार यह किया कि बम्बई से कलकत्ता जाऊँ और वहाँ से हाङ्काङ्ग होता हुआ अमरीका जाने का यत्न करूँ। ईश्वर पर विश्वास रख मैंने अपना प्रोग्राम बनाया और बम्बई से कलकत्ता की ओर प्रस्थान किया।

इस समय मेरे पास पौने तीन सौ के करीब रुपये थे। इतने रुपयों से मैं अमरीका नहीं पहुंच सकता था, क्योंकि अमरीका पहुँचने के लिये कम से कम पाँच सौ रुपये की ज़रूरत थी। जब मैं कलकत्ता पहुँचा तो मैंने अपने मन में यह स्थिर कर लिया कि भारत से बाहर निकल कर किसी टापू में कुछ समय तक मेहनत मज़दूरी द्वारा धन उपार्जन करूँगा। कलकत्ते में मेरी भेंट भाई सोहनलाल रवी से हो गई। आप भी अमरीका जाने के लिये घर से निकले थे और इनके पास रुपया भी काफी था। आप की इच्छा कृषि-विद्या सीखने की थी। अब हम दो जने हो गये। इसलिये मेरा उत्साह और भी बढ़ गया। हम दोनों जने अपनी कठिन यात्रा की तैयारी करने लगे। मेरे पास तीन कम्बल थे, एक बड़ा लम्बा ओवर कोट मैंने सिलवाया, एक काली बनात का सूट भी तैयार करवा लिया। मेरे पास एक बड़ा सन्दूक पुस्तकों का था वह भी मैंने साथ ले जाना चाहा। लेकिन बाद में कुछ सोच विचार कर उसे अपने एक मित्र के पास रख दिया। बहुत अच्छा होता यदि मैं

अपनी किताबें बिलकुल ही न ले जाता, क्योंकि मुझे बाद में पुस्तकों तथा दूसरे असबाब के कारण बड़ी ही तकलीफ़ हुई। विदेश यात्रा करने वाले लोगों के पास जितना कम सामान हो उतना ही अच्छा है। योरुप अथवा अमरीका में अलग अलग फ़ैशन होने के कारण कपड़े वहीं पहुंच कर तैयार करवाना लाभदायक होता है। भारत के बने हुए कपड़े वहाँ विशेष उपयोगी नहीं होते, इसलिये विदेश जाने वाले बन्धु थोड़े से काम लायक कपड़े यहां से साथ ले जावें, अधिक बोझ बाँधना केवल दुःखदाई हो जाता है। अत्यन्त आवश्यक वस्तु साथ में ले लेनी उचित है। एक काला गरम और दूसरा ख़ाकी ज़ीन का सूट बनवा लेना चाहिये इससे यात्रा में कष्ट नहीं होता। अपने नित्य की चीज़ें खरीद कर मैं निश्चिन्त हो गया और भारत से प्रस्थान करने की तैयारी कर ली।

हमारा स्टीमर ८ मई को जाने वाला था। पहले हमने डैक का टिकट खरीदा था पर जब पूछ ताछ करने पर डैक के मुसाफिरों की तकलीफ़ों का पता लगा तो मैंने और मेरे साथी ने पीनाङ्ग तक दूसरे दर्जे का टिकट खरीद लिया। जब हम कलकत्ता बन्दरगाह पर जहाज़ के निकट पहुँचे तो वहाँ एक अजीब दृश्य देखने में आया। चार पाँच सौ पंजाबी सिक्ख हुगली नदी के किनारे बन्दरगाह पर बैठे हुये ग्रामीण गाने गा रहे थे और अपनी धुन में ऐसे मस्त थे कि मानों वे विवाहोत्सव पर जा रहे हैं। जहाज पर चढ़ने से पहले डाक्टरी परीक्षा होती है। हम चूँ की दूसरे दरजे के मुसाफिर थे इस लिये डाक्टर ने खाली नबज़ देख कर हमारी परीक्षा करली और हमने अपना असबाब किश्तियों पर लदवा कर जहाज पर भेज दिया। मेरे मित्र रवी, तो असबाब भेजने में व्यस्त थे

परन्तु मैं घाट पर खड़ा हुआ मन के घोड़े दौड़ा रहा था—हा! अब भारत से जाना होगा; न जाने बाहर जाकर क्या दशा होगी। एक बालक की भांति मेरा चित्त अधीर होगया और मैं कायर सा हो अश्रुपात करने लगा। जब मैंने उन ग्रामीण सिक्खों की ओर फिर दृष्टि डाली तो मुझे अपनी कायरता पर बड़ी लज्जा आई और मैंने अपने आप को बहुत धिक्कारा। आँखों से आँसू पोछ कर मैं चैतन्य हो गया। मेरे मित्र असबाब लदवाने के काम से फुरसत पाकर मेरे पास आगये और हम दोनों किश्ती में बैठ कर जहाज़ की ओर चले। यह जहाज़ अंग्रेजी कम्पनी आपकार का था उसके कप्तान ने हमारे साथ बड़ी दुष्टता का व्यवहार किया। हमें एक अंधेरी कोठरी में जगह दी, दूसरे दरजे की ऐसी कोठरी जाड़े में तो बड़ी सुखदाई होती है पर गरमियों में तो यह नर्क सम बन जाती है। खैर, हम लोगों ने इसी में डेरा किया। कप्तान ने हमसे तो यह कह दिया कि जहाज़ में इस केबिन के सिवाय दूसरी कोठरी खाली नहीं, लेकिन तीसरे दर्जे के यात्री अँग्रेज़ मुसाफ़िरों को उसने एक बड़ी अच्छी दूसरे दर्जे की कोठरी दे दी थी। अँग्रेजी जहाज़वाले प्रायः इस प्रकार का व्यवहार हिन्दुस्तानी मुसाफ़िरों के साथ करते हैं।

अब यात्रा का हाल सुनिए। पहिली रात तो हमारी बड़े ही कष्ट से गुजरी। सारी रात बैठकर काटी। इन दिनों गर्मी सख्त पड़ रही थी और अभी हम लोगों को एक दो दिन हुगली में लगने थे। जब हुगली दरिया से निकल कर बङ्गाल की खाड़ी में पहुँचे तो समुद्र देवता ने अपना भीषण रूप दिखाना आरम्भ किया। यह मौसम समुद्र के यौवन का होता है। जहाज डोलना आरम्भ हुआ। बड़ी बड़ी लहरें उठ कर यात्रियों से

हाथ मिलाने दौड़ती थीं—केवल हाथ मिलाना ही क्या, बल्कि उनको प्रेमका पूरा स्नान कराती थीं। हम लोग तो ऊपर दूसरे दर्जे के डेक पर थे, परन्तु उन विचारे सिक्खों पर तो आफ़त ही आगई, उनके सारे कपड़े भीग गये और उनकी सब खाने पीने की चीजें पानी से तर होगईं; उन बेचारों को न दिन को आराम और न रात को नींद आती थी; वे अधमुए से पड़े थे। मेरे साथी ने भी चार दिन तक खाना नहीं खाया और मुर्दे के समान पड़ा रहा। मैं अपने साथ कुछ नमकीन चीज़ें तथा कुछ निम्बू लाया था इससे मुझे बहुत ही लाभ पहुंचा। जब समुद्र क्षुभित हो और जी मिचलाने लगे तो नमकीन वस्तु खाने से अथवा निम्बू चाट लेने से मिचलाई दूर हो जाती है। मैं बराबर काम करता था और अपने मित्र की सेवा सुश्रुषा में भी लगा रहता था। चार पाँच दिन के बाद समुद्र देवता ने शान्त रूप धारण किया और हम लोग पीनाङ्ग की खाड़ी के निकट पहुँच गये। अब जहाज़ के सफ़र का आनन्द आने लगा, समुद्र की सतह पर यह छोटा सा स्टीमर ऐसे आनन्द से जा रहा था मानो बत्तख़ पानी पर तैर रही हो। संध्या के समय जब सूर्य देव अस्ताचल पर पहुंचते तो दृष्य बड़ा ही मनोहर हो जाता था। सुनहरी किरणों पानी पर पड़ कर भांति २ के रंग धारण करती थीं। पिनाङ्ग की इस खाड़ी में यात्रा करते समय हमें ऐसा आनन्द आया कि पिछला दुख सारा भूल गया। शांत समुद्र एक झील की तरह मालूम पड़ता था। निर्मल आकाश होने पर जैसे सरोवर में हवा के झोंकों से हलकी हलकी तरंगे उठती हैं इसी प्रकार पीनाङ्ग की खाड़ी में समुद्र का दृष्य था। हम लोग सारा दिन डेक पर बैठे समुद्र की

मनोहारिणी छवि का आनन्द लेते थे और ताश भी खेला करते थे।

एक दिन मैं अपने भारतीय बन्धुओं को देखने के लिये गया। वे भी समुद्र के रमणीय दृश्य से अत्यन्त प्रसन्न हो रहे थे। अपना पिछला दुःख उन्होंने बिलकुल भुला दिया था। उन्होंने अपने सारे कपड़े सुखा लिए थे और वे भी दिन भर या तो ताश खेला करते या पंजाबी भाषा में 'बोलीयाँ' गाते थे। उनको एक ही कष्ट था। वे भेड़ बकरियों की तरह डेकपर खचाखच भरे हुए थे और साथ ही मल्लाह लोगों का बर्ताव भी उनके साथ भले मनुष्यों जैसा न था, एक और बड़ी भारी तकलीफ डेक के यात्रियों को यह थी कि जहाज़ पर लदे हुए पशुओं की लीद की दुर्गन्ध इन लोगों की नाक में दम करती थी। यह पशु, मांसहारी सभ्य मनुष्य और स्त्रियों के लिये भारतवर्ष से दूसरे बन्दरगाहों में जा रहे थे। डेक के यात्री प्रायः इस प्रकार के कष्ट स्टीमरों पर भोगते हैं। जैसे भारतवर्ष में रेल के तीसरे दरजे के मुसाफिर यात्रा करते समय दुःख भोगते हैं, ऐसा ही जहाजों पर यात्री कष्ट उठाते हैं। जिन यात्रियों के पास झुलई शैय्या ( Hammock ) थी। वह बड़े आनन्द में रहे बहुत से यात्रियों की चीज़ें समुद्र में बह गई थीं। जिनके खाद्य पदार्थ भीग गए थे वे उन के सुखाने में लगे हुए थे। जहाज पर मांगने से कोई चीज़ नहीं मिलती। अपनी चीज़ से ही सुख मिलता है। जिन के पास आराम कुर्सी अथवा झुलई शैया रहती है वे अपनी मर्ज़ी के मुताबिक आराम की जगह देख कर यात्रा का आनन्द लेते हैं।

आखिर, यात्रा की सब प्रकार असुविधाओं को सहते हुए, तथा साथ ही पीनांग की खाड़ी का नैसर्गिक दृश्य देखते

हुए हम पीनांग नगर की बन्दरगाह के पास पहुँच गये। आज प्रातःकाल स्टीमर बन्दरगाह के सामने पहुँच गया। आकाश निर्मल था; प्रभाती दृश्य बड़ा मनोहर था स्टीमर बन्दरगाह से कुछ फासले पर खाड़ी में खड़ा हो गया। स्टीमर से उतरने वाले यात्रियों को लेने के लिए छोटी छोटी डोंगियां आने लगी। हम लोग तो आगे से ही तैयार बैठे थे। नौकरों को कुछ दे दिला कर, अपने काम से फारिग होकर, हमने भी एक डोंगी पर अपना असबाब लदवाया और किनारे की तरफ चले।

पीनांग स्ट्रेट सैटलमेन्ट का बड़ा ही खूबसूरत शहर है। अपने ढंग का यह नया ही शहर देखने में आया। हमने तो पहले कभी ऐसा शहर नहीं देखा था, सुन्दर साफ गलियों पर जिनरिक्षा दौड़ते हुए बड़े ही विचित्र दीख पड़ते थे। हम लोगों ने पहले कभी जिनरिक्षा की सवारी नहीं देखी थी। इस लिये स्वभाविक ही इन पर चढ़ने को दिल करता था। एक जिनरिक्षा मैंने पकड़ा और एक मेरे मित्र ने। अपना अपना असबाब उनमें रख हम लोग चले। यह भी खूब सवारी है। एक लम्बी चोन्टी वाले चीनी का रिक्षा को खेंचते हुए भागना बड़ा ही अजीब मालूम होता था। अपने देश में तो इसाई औरतों या मेमों की गाड़ियों को खैंचने वाले अपने भारतीय बन्धु बहुधा देखने में आये थे। लेकिन उनको देख कर कभी भी अपने प्रति उनके प्रति दया का भाव उत्पन्न नहीं हुआ था। हम लोगों ने तो अपने देशीय बन्धुओं की दुर्दशा को एक साधारण बात समझ रक्खा है, और अपने आपको बड़ा समझ दूसरों की भलाई का ख्याल मन में लाते ही नहीं। क्यों न हो, तभी तो ऐसी दुर्दशा है।

चलिये पाठक, हम आप को पिनाङ्ग की गलियों की ओर ले चलें और जिनरिक्षा की सैर करावें। बन्दरगाह से चल कर हम लोग पिनाङ्ग के सिख गुरुद्वारे की तरफ रवाना हुए। नगर की साफ़ सुन्दर गलियों की शोभा देखते हुए चले। रास्ते में जगह जगह सिख सिपाही देखने में आये। उनके लम्बे लम्बे कद, बड़ी बड़ी दाढ़ियाँ और सिरों पर बड़ी बड़ी पगड़ियाँ भारत भूमि के गौरव को बढ़ाने वाली थीं। परन्तु इसके साथ ही यह प्रश्न मन में उठने लगते थे कि भारत माता के यह सपूत यहाँ खड़े क्या कर रहे हैं। इस प्रकार के प्रश्न चित्त को दु:खी करते थे परन्तु हो क्या सकता है जिन प्रश्नों का सम्बन्ध सारी समाज के साथ हो वे तो समाज के सुधरने पर ही हल हो सकते हैं। एक व्यक्ति के हृदय में उत्पन्न हुए भाव जब तक सारी समाज में न फैल जाएँ तब तक उन भावों से क्या फल निकल सकता है? समुदाय की समस्याएँ समुदाय के सुधार पर ही अवलम्बित हैं। यह सिक्ख सिपाही जो पीनाङ्ग की गलियों में अंगरेज़ी सरकार के हुक्म से पहरा दे रहे थे अपने देश की दशा से बिलकुल अनभिज्ञ हैं, जब तक सारे भारतवर्ष में राष्ट्र धर्म के भावों का प्रचण्ड प्रचार न हो तब तक हमारे ऐसे ऐसे वीर पुत्र दूसरों की गुलामी के सिवाय और कर ही क्या सकते हैं। मलाया के प्रायद्वीप में अंगरेज़ी शासन पूरे ज़ोरों पर हैं। अङ्गरेज़ी सरकार पञ्जाबी सिक्खों को लाकर उन्हीं के बल पर यहाँ की जनता पर शासन करती है। पीनाङ्ग नगर इस प्रायद्वीप का प्रधान नगर है। यहाँ की गलियाँ और बाजार बड़े साफ़ सुथरे, सड़कें बड़ी अच्छी और मकान बड़े भव्य बने हैं। घूमते घामते हम सिक्खों के गुरुद्वारे में पहुंच ही गये।

सचमुच सिक्खों का यह मन्दिर पंजाब के हिन्दुओं की श्रद्धा भक्ति का सच्चा उदाहरण है। अपने प्रान्त से सैकड़ों मील दूर नौकरी करने वाले पंजाबी सिक्ख अपने धर्म को नहीं भूले हैं। यहाँ भी उन्होंने बड़ा सुन्दर गुरुद्वारा हरि कीर्त्तन के लिये बनाया है। जो लोग इधर आते हैं, जिनको नौकरी की तलाश होती है, या जिनकी नौकरी छूट जाती है वे सब इसी जगह विश्राम लेते हैं। अच्छा पक्का स्थान, मज़बूत फर्श, बड़े बड़े दालान, मुसाफिरों के आराम करने के लिये बड़े ही काम के बने हैं। यहां के ग्रन्थी महाशय बड़े सज्जन पुरुष थे। हम लोगों को उन्होंने बड़ी अच्छी तरह टिकाया और खाने पीने का बन्दोबस्त कर दिया। तीन चार रोज़ हम यहां रहे। मेरे मित्र के पास तो जाने के लिये काफ़ी रुपया था, इसलिये उन्होंने सिंगापुर जाने वाले जहाज़ का टिकट ख़रीद लिया और मुझको छोड़ चलते बने। मैंने कहा—"अच्छा, आप ने छोड दिया तो क्या हुआ, ईश्वर तो नहीं छोड़ेगा" और अपनी धुन में लग गया। एक पंजाबी मित्र ने मेरी सहायता करने का वचन दिया था, इसलिये मैं उनके साथ ईपू की तरफ चला गया। उधर भी अपने बहुत से आदमी हैं। अधिकांश तो सिक्ख लोग ही हैं, जो या तो फ़ौज़ में भरती हैं या वाचमैनी के काम में फँसे हैं। उनके अतिरिक्त कुछ और भारतीय जन मेहनत मज़दूरी द्वारा रुपया कमाते हैं। ये द्वीप अङ्गरेज़ों के अधीन हैं। और यहाँ के असली निवासी मलाई कहलाते हैं। वे अधिकतर मुसलमान हैं और अपने दीन के बहुत ही पक्के हैं, परन्तु ऐसे परिश्रमी नहीं हैं जैसे कि पञ्जाब के निवासी। यही कारण है कि उनके कारोबार दूसरी क़ौमों के हाथों में जा रहे हैं। इन द्वीपों में चीनी भी बहुत हैं और दक्षिण भारत के

कलिंग लोग भी यहाँ बसे हैं। कलिंग शब्द अंगरेजी "Killing" का अपभ्रंश है। दक्षिण भारत के जिन लोगों को मार डालने के अपराध में देश-निकाले की सज़ा मिलती थी वे यहीं पर भेज दिए जाते थे। दन्त कथा है कि जब किसी मलाई ने किसी गोरे से इन भारतीय अपराधियों के विषय में पूछा तो उसने जवाब दिया "They killing men"। इसी से इनका नाम कलिंग पड़ गया, पर मेरे विचार में ये लोग कलिंग प्रान्त के वासी होने के कारण कलिंग पुकारे जाते हैं। ये लोग पीनांग में अधिकतर हैं और यहाँ पर उनका एक मंदिर भी है, जिसमें ये लोग अपना पूजा-पाठ करते हैं।

अपने मित्र के साथ मैं ईपू की ओर गया तो, परन्तु वहाँ विशेष आर्थिक लाभ नहीं हुआ। हाँ, इधर उधर घूम कर भारतीय बन्धुओं की दशा देखने का अच्छा अवसर मिला। उनमें बहुत से तो फौज में भरती हैं। जिनमें सिक्खों की संख्या अधिक है। कुछ लोग गाय ख़रीद कर दूध का व्यापार करते हैं और कई एक ने दुकानें रखी हैं। सारांश यह कि भारतीय बन्धुओं का परिश्रम यहाँ पर उनके लिए अति फलदायक है। आबहवा यहाँ की अति उत्तम है। रेल में बैठे बैठे जङ्गलों और पहाड़ों के दृश्य मैंने देखे। उनको देख कर चित्त अति प्रसन्न हुआ। ईपू से लौट कर जब मैं अपने मित्र के गाँव की ओर आया तो वहाँ एक सिक्ख विद्यार्थी से मेरी भेंट हुई। वे भी अमरीका जाना चाहते थे। उनका नाम श्रीमान् पालासिंह था। अपने भाई से काफ़ी रुपया लेकर वे भी मेरे साथ पीनांग चले आये, और अब हम फिर दो जने हो गये। पीनांग से सिंगापुर तक जिस टिकट की क़ीमत स्टीमर कम्पनी वाले बारह डालर माँगते थे वह हमको चीनी सौदागरों

के हाथ ४॥ डालर पर ही मिल गया। जो लोग इस ओर सफ़र करना चाहते हैं उन्हें यह बात ध्यान में रखनी चाहिए कि इधर स्टीमरों के टिकट एक भाव पर नहीं बिकते इसलिए खूब सोच समझ कर अच्छी तरह दरयाफ़्त करके टिकट ख़रीदना चाहिए।

ख़ैर, हम लोग नियत दिन सिंगारपूर की ओर रवाना हुए। इस स्टीमर पर चीनियों की भरमार थी। इनकी लम्बी लम्बी चोन्दियाँ, गंदे कपड़े, यात्री के दिलों में उनके प्रति घृणा उत्पन्न करते थे। खाने की बाबत तो क्या कहना। मालूम होता है कि ईश्वर रचित कोई भी प्राणी ये लोग नहीं छोड़ते। कीड़े, मकोड़े, मेंडक, झींगे, कुत्ते, बिल्ली सभी कुछ वे लोग चट कर जाते हैं और इन जानवरों को ऐसा सड़ा सड़ा कर ये लोग खाते हैं कि देखने वाला हैरान हो जाता है। हम लोगों ने चार दिन बड़ी विपत्ति से काटे, क्योंकि अब तो मैं भी "डेक" मुसाफ़िर था और हमारे साथ जितने भारतीय यात्री थे उन बेचारों ने भी अति कष्ट सहन किया। सचमुच यह नर्क की यात्रा है। मैं अपने पाठकों से सविनय निवेदन करूँगा कि वे, जहाँ तक हो सके, अंगरेज़ी जहाजों से बचें। जर्मन और जापानी स्टीमर इतने ख़राब नहीं होते। इनमें डेक के मुसाफ़िरों की भी अच्छी ख़बरदारी की जाती है।

आख़िर सिंगापुर आया। हम लोग गुरुद्वारे में पहुँचे। मगर वहाँ पता लगा कि एक भारतीय सज्जन अपने कुटुम्ब सहित पास ही के मकान में रहते हैं। हमने उन्हीं के यहाँ जाना उचित समझा। उनके यहाँ जाने से हमको बड़ा आराम मिला। उन्होंने बड़े प्रेम से अपने घर में जगह दी। एक सप्ताह

अर हम उनके यहाँ रहे और इसके बाद हमने हाँगकाँग की तय्यारी की।

यहाँ पर यह बतलाना अनुचित न होगा कि इस पंजाबी सज्जन ने कई एक भारतीय बन्धुओं द्वारा मेरे साथ सहानुभूति करने का पूरा प्रयत्न किया और मैंने यहाँ दो तीन व्याख्यान भी दिए, जो, लोगों को, बहुत पसन्द आए। यहाँ से हमने अपनी लम्बी यात्रा के वास्ते कई एक छोटी छोटी चीज़ें भी ख़रीद कीं; जैसे बाल साफ़ करने की कंघी, ब्रश, टुथब्रश, उस्तरा, साबुन तथा और नित्य के काम की चीज़ें। जिस दिन हमें जाना था उससे एक रोज़ पहिले हम लोग सिंगापुर घाट पर गए, जहाँ बहुत से जहाज देखने में आये। सिंगापुर एक बड़ा भारी बंदरगाह है। छोटा सा यह द्वीप—चीन जापान एक ओर, भारत दूसरी ओर—इन देशों के बीच में नाका डाले हुए है। इसीलिए संसार की सब जातियों के स्टीमर यहाँ आकर ठहरते हैं और सिंगापुर इसी कारण से एक अच्छा सर्वमिश्रित (Cosma Politan) शहर हो गया है। हम लोगों ने इस बार जर्मन कम्पनी से टिकट ख़रीदा था, इसलिए सिंगापुर से हाँगकाँग जाने में हमें कुछ भी कष्ट नहीं हुआ। हाँ, इतना अवश्य हुआ कि चीनी भूत इस जहाज़ पर भी थे और एक बार मेरी उनसे खटपट भी होने लगी थी। बात यह हुई कि जहाँ मैंने बिस्तरा किया था वहाँ पर आकर पांच चार चीनी मज़दूर अपनी गुड़गुड़ियाँ ले अफ़ीम पीने लगे। उनकी दुर्गन्धि से मेरा सिर घूमने लगा। मैंने उनको समझाया कि वे वहाँ से उठ कर दूसरी तरफ़ चले जायँ। बजाय इसके कि वे मेरा कहा मानते, वे अपनी भाषा में "घाँ! घाँ!" करने लगे और जैसे एक कौवे की काँए काँए सुन कर बहुत से इर्द गिर्द के कौवे इकट्ठे हो जाते हैं, इसी

प्रकार इर्द गिर्द के सारे चीनी मज़दूर वहाँ आकर इकट्ठे हो गए। मेरे दिल में तो पहिले यह आया कि पाँच चार की चोन्टियाँ पकड़ कर इनको खूब पीटूं; परन्तु मेरे मित्र पालासिंह ने इसका विरोध किया। फिर मैंने यही मुनासिब समझा कि कप्तान के पास जाकर इसका निपटारा करना चाहिए। उनमें से एक चीनी अंग्रेजी जानता था। जब उसे मेरे इरादे का पता लगा तो वे सब चीनी उठ कर वहाँ से चले गए और मैंने अपने बिस्तरे को ठीक करके सोने की तय्यारी की।

सिंगापुर से हाँगकाँग जाने में छः रोज़ लगते हैं और यह चीनी समुद्र बड़ा ही छली है। भारी भारी तूफ़ान इस समुद्र में आते हैं। ईश्वर की बड़ी कृपा हुई कि हम लोग बिना किसी "डामाडोल" के हाँगकाँग पहुंच गए और रास्ते में किसी प्रकार का क्षोभ नहीं हुआ।

आइये पाठक, हम आपको हाँगकाँग की खाड़ी का दृश्य दिखावें। यह दृश्य सचमुच देखने योग्य है। एक पहाड़ी के ऊपर हाँगकाँग शहर बसा हुआ है और अर्धचन्द्राकार खाड़ी इसके सौन्दर्य्य को चौगुना कर देती है। छोटी छोटी डोंगियाँ, बड़े बड़े जहाज़, और चीनी डोंगे, इधर उधर घूमते फिरते बड़े ही भले दीख पड़ते हैं। शहर से दूसरी ओर खाड़ी पार जाने के लिए छोटे छोटे स्टीमर सदा चलते रहते हैं, जिन पर मज़दूर और नौकरी-पेशा लोग आते जाते हैं।

जिस समय हमारा जहाज़ इस खाड़ी में जाकर पहुंचा और मैंने इधर उधर निगाह दौड़ाई, हाँगकाँग के सुन्दर भवन देखे और अर्धचन्द्राकार मकानों का दृश्य देखने में आया तो मुझे पुनः काशी की याद आगई। पुण्या जान्हवी को दिल ही

दिल में नमस्कार कर हम लोग उतरने के लिए तैयार हो गये। जिस समय डोंगी वाले जहाज़ पर आए तो हमने भी एक ही साथ किराया ठीक किया और हाँगकाँग पहुंचे। स्मरण रहे कि यहाँ का सिक्का और ही तरह का होता है। सिंगापुर और मलाई डालर यहाँ नहीं चलते। डोंगी वाले बड़ा तंग करते हैं। डोंगी से उतर अपना असबाब एक गाड़ी में लदवा हम लोग सिक्ख गुरुद्वारे की ओर चले। ये गुरुद्वारे निर्धन भारतीय यात्रियों के लिए सचमुच बड़े ही लाभदायक हैं, नहीं तो नावाकिफ़ आदमी यहाँ किसी के चंचुल में फँस कर यूँही लूटा जा सकता है। गुरुद्वारे में पहुंच हम लोगों ने अपने डेरे डंडे लगा दिये और धर्मशाला के ग्रन्थी ने हमारे साथ बहुत अच्छा वर्ताव किया। यहाँ आकर मुझे पता लगा कि जो मित्र मेरे साथ कलकत्ते से आया था वह अभी यहीं है, वह अमेरिका नहीं गया था; क्योंकि कई एक दैवी बाधाओं के कारण वह भी यहीं रुक गया था। पाँच चार रोज़ हम लोग गुरुद्वारे में ठहरे और इसी बीच में कई एक और भारतीय अमरीका जाने की धुन में यहाँ पहुँच गये। अब तो अमरीका जाने वालों की एक ख़ासी टोली हो गई। श्रीमान् पालासिंह और मेरे मित्र रवि तथा दूसरे भारतीय लोग अमरीका जाने को उद्यत हो गये, और उन्होंने अपना अपना टिकट ख़रीद सब तय्यारियाँ कर लीं। मैं ग़रीब फिर भी रह ही गया; क्योंकि मेरे पास जाने लायक़ रुपया नहीं था। जिस रोज़ ये सब मित्र जहाज़ में चढ़ हाँगकाँग से चले, उस दिन मैं अधीर सा हो अपने कमरे में पड़ा रहा। कभी कुछ, सोचता था कभी कुछ। कोई बात समझ में नहीं आती थी। पहले यह दिल में आया कि स्याम चलना चाहिए; वहाँ कुछ रुपया कमा

फिर अमरीका जायंगे। स्याम जाने के लिए टिकट ख़रीदने मैं टिकट घर में भी गया; परन्तु किसी कारणवश उस दिन उधर के टिकट ही नहीं बटते थे। इस प्रकार की उधेड़बुन में मेरे कई एक दिन यहाँ पर लग गये। आख़िर फ़ैसला किया कि मनीला चलना चाहिये; क्योंकि मनीला जाने तक का किराया मेरे पास मौजूद था। यदि न भी होता तो भी हाँगकाँग के दो एक मित्र इतनी सहायता करने को तैयार थे।

मनीला फ़िलीपाइन द्वीप की राजधानी है। यह द्वीप समूह अमरीका वालों के अधीन है। कुछ थोड़े ही वर्षों से ये द्वीप अमरीका वालों के हाथ आये थे। पहले यहाँ स्पेन वालों का राज्य था; परन्तु स्पेन वालों ने फिलीपीनो लोगों पर बड़ा अत्याचार किया, इस कारण से फिलीपीनो लोग इनसे बड़े असन्तुष्ट थे। परन्तु बिचारे क्या कर सकते थे, जब तक कि दैव ही उनकी सहायता न करता। आख़िर दैव ने सहायता की। अमरीका वालों का जहाज़ "मेन" स्पेन वालों की ग़फ़लत से समुद्र में डूब गया। इसी पर स्पेन और अमरीका में घोर युद्ध मचा। परिणाम यह हुआ कि फ़िलीपाइन द्वीप अमरीकन राज्य के अधीन हो गये, तब से इनका भी भाग्य जगा।

अब हम अपने पाठकों को मनीला ले चलते हैं। मनीला उतरने में मुझे कोई दिक़त नहीं हुई। यद्यपि मेरी आँखें कमज़ोर हैं, परन्तु उनमें कोई बीमारी न होने से मुझे वहाँ उतरने में कोई रुकावट नहीं हुई, और मेरे पास दिखलाने के लिये काफ़ी रुपया था। मनीला पहुंच कर मैंने एक नया ढङ्ग इख़्त्यार किया। मनीला के अख़बारों में धार्मिक विषयों पर लेख लिखने शुरू किये और धर्म के प्रचार का काम आरम्भ किया। पहले

पाँच चार महीने तो मुझे कुछ भी कामयाबी न हुई और मैंने इधर उधर नौकरी कर अपने दिन काटे। जो कुछ रुपया मेरे पास था वह सब ख़र्च हो गया और मुझे निर्धनता ने आ घेरा। लेकिन किये हुए कर्मों का फल अवश्य मिलता है। एक अमरीकन सज्जन ने अख़बार में मेरे लेख पढ़ मुझको एक चिट्ठी लिखी और अपने पास आने की प्रार्थना की। मैं उन दिनों मनीला से उलंगापो काम की तलाश में गया हुआ था और वहाँ एक ठेकेदार के साथ साधारण मज़दूरी कर अपने दिन काट रहा था। जब अमरीकन सज्जन की चिट्ठी मेरे पास पहुंची तो मैंने मनीला जाने की ठानी और वहाँ पहुंच उस अमरीकन सज्जन मिस्टर स्काट से भेंट की। मेरी मेहनत फल लाई और मिस्टर स्काट ने मुझे अपने पास संस्कृत पढ़ाने के लिये रख लिया और यह वायदा किया कि वे मुझे मनीला से शिकागो तक का टिकट ख़रीद देंगे। तीन महीने तक मैं इनके पास रहा और इनको कुछ व्याकरण तथा दो तीन उपनिषदें पढ़ाईं। ये दिन मेरे बड़े ही आनन्द से कटे; क्योंकि नित्यप्रति स्वाध्याय और शास्त्रों पर विचार करने से मन को अति शान्ति रही।

जब तीन महीने बीत गये तो मिस्टर स्काट ने मेरे लिये शिकागो तक का टिकट ख़रीद दिया और मैं मनीला से हाँक-काँग रवाना हुआ। अब चूँकि मैं मनीला से अमरीका जा रहा था, इसलिये मुझे वही अधिकार प्राप्त थे जो एक फिलीपीनों को होते हैं। अब मुझे डाकृरी आदि में कुछ तकलीफ नहीं हुई। जिस जहाज़ पर मैं वैंकवर जा रहा था उस पर बहुत से पञ्जाबी भाई भी थे।

यह जहाज़ केनेडियन पैसिफिक कम्पनी का था। इस पर बहुत से यात्री नई दुनिया के जाने वाले थे। जिस दिन

हम अपना असबाब ले जहाज़ पर चढ़ने के लिये हाँगकाँग वार्फ़ से चले, उस रोज़ बहुत से जहाज़ हांगकांग खाड़ी में आये हुए थे; क्योंकि हाँगकाँग भी एक बड़ा भारी बन्दरगाह है और अङ्गरेज़ों ने यहां पर बड़ी भारी छावनी बनाई हुई है। संसार की क़रीब क़रीब कुल जातियां यहाँ देखने में आती हैं और यह शहर भी वास्तविक देखने योग्य है। बिजली की गाड़ियां यहां पर चलती हैं और एक सब से ऊँची पहाड़ी पर जाने के लिये भी गाड़ी का इन्तजाम किया गया है। यह गाड़ी पहाड़ी पर सीधी जाती है। बैठने वाले मुसाफ़िर को इन गाड़ियों में आनन्द भी आता है और कुछ कुछ डर भी लगता है। यह हक़ीकत में इन्जिनीयरिंग कौशल का बड़ा अच्छा नमूना है।

जिस समय हमारी किश्ती स्टीमर के निकट पहुँची और हम लोगों ने सीढ़ी द्वारा चढ़ना शुरू किया, तो मल्लाहों ने बदमाशी से हम लोगों के ऊपर जहाज़ की मोरी द्वारा पानी छोड़ दिया। उसी ख़राब पानी में भीगते भागते, लुड़कते, पुड़कते, हम लोग ऊपर जा पहुँचे, और अपने अपने सोने की जगह सम्भाली। हांगकांग से वैंकोवर जाने में २८ दिन के क़रीब लगते हैं, इसलिए जहाज़ वालों ने डेक मुसाफिरों के सोने के वास्ते नीचे के भाग में लकड़ी के छोटे छोटे—एक आदमी के सोने लायक़—तख्ते लगा दिये थे और ऐसा ही इन्तजाम क़रीब क़रीब दूसरे जहाज़ों में भी रहता है।

आख़िर हमारा जहाज़ हांगकांग से चला। शंघाई तक तो मुसाफ़िरों की संख्या नहीं बढ़ी, परन्तु कोबे और योकोहामा में बहुत से जापानी मुसाफिर जहाज़ में आ गये। ये भी डेक-

पैसिन्जर थे। मगर इनकी वरदियां बड़ी साफ सुथरी थीं। सिरों पर अमरीकन टोपियां पहिने ये लोग खूब जेन्टिलमेन बने हुए थे। एक तो हमारे यहां के लोग, जो मैले कुचैले कपड़े पहिने नई दुनिया की ओर चले थे और दूसरी ओर ये जापानी मज़-दूर अमरीकन फैशन में सजे सजाये साफ़ सुथरे बन, अमरीका में धन कमाने चले थे। इस मुक़ाबिले को देख कर मेरा चित्त बड़ा दुखी हुआ, क्योंकि जापानी मज़दूरों के सारे चिन्ह एक उन्नत जाति के सदृश थे और ये लोग अपने शत्रुओं के भी प्रशंसा-पात्र बनने योग्य थे। इसके विपरीत हमारे मज़दूरों को देख कर घृणा उत्पन्न होती थी। क्यों न हो, इन्हीं कारणों से हमारी सब जगह बेइज़्ज़ती हुई है; क्योंकि तंगदिली ने हमारे सब कामों में विघ्न डाल रक्खे हैं। यहीं इसी स्टीमर पर एशिया की तीन जातियां—भारत, चीन और जापान—के मज़दूर उपस्थित थे। एक विचारशील पुरुष के लिए यहीं पर काफ़ी सामग्री इन देशों की अवस्था समझने के लिए मौजूद थी। भारतीय मजदूरों को देख पता लगता था कि हमारी जाति संसार की सभ्य जातियों से कितना पीछे है। चालीस भारतीय मजदूर अपना समय लड़ाई झगड़ों, शराब के पीने तथा दूसरी अण्डबण्ड बातों में काटते थे। आपस में एक दूसरे के साथ मेल नहीं था। जब दो तीन भारतीय मजदूरों का कुछ चीनी मजदूरों से झगड़ा हो गया और चीनियों ने उन भारतीय मजदूरों को खूब पीटा तो दूसरे भारतीय मज-दूरों ने उनकी कुछ मदद नहीं की, उलटा बैठे तमाशा देखते रहे। चीनी मजदूर अफ़ीम पीने में अधिक व्यस्त थे, परन्तु एक गुण इनमें बड़ा भारी यह था कि जब एक पर मुसीबत पड़ती तो झट सारे के सारे उसका साथ देने को

तैयार हो जाते थे। जापानी मजदूरों का तो कहना ही क्या है। इन लोगों के पास अंगरेज़ी सीखने की पुस्तकें मौजूद थीं और ये लोग अमरीका देश की भाषा सीखने में अपना समय काटते थे। इसके अतिरिक्त नित्य प्रति दो एक घंटा जिजित्सु आदि जापानी खेलें कर अपना दिल बहलाते थे। संख्या में जापानी मजदूर सबसे अधिक थे परन्तु वे बड़ी शान्ति से प्रेम पूर्वक रहते थे। किसी प्रकार का झगडा नहीं करते थे। जब कभी हमारे भारतीय मजदूर शराब पीकर ऊधम मचाते तो ये सब लोग उनको देखकर बड़े हैरान होते थे। कई एक हमारे दुष्ट भाइयों ने कुछ जापानी महिलाओं को लज्जाजनक बातें भी कहीं, जिनको सुनकर मुझे अत्यन्त दुःख हुआ और मैंने उन लोगों को खूब ही फटकारा।

इस प्रकार हमारे दिन एक एक कर के बीत गये। पैसिफ़िक महासागर इन दिनों बड़ा शान्त होता है इसलिये किसी प्रकार की आँधी या तूफान नहीं आया। सारा महीना हमारा अच्छी तरह से बीत गया। जहाज भी बहुत ही बड़ा था। अतएव यदि किसी दिन हवा का वेग हुआ भी तो उसका अधिक असर हम लोगों पर नहीं पड़ता था। २८ मई को जहाज वैंकोवर जाकर लगा और डाकूरों में बहुत से आदमी घेरे गये; क्योंकि वहां पर अनपढ़ आदमियों को लूटने के कई एक ढङ्ग बनाये हुए थे। मुझे तो किसी ने कुछ नहीं कहा और मैं बिना किसी रुकावट के जहाज से उतर कर शहर चला गया।

वैङ्कोवर, कैनेडा का बड़ा प्रसिद्ध बन्दरगाह है। यह व्यापार की बड़ी भारी मण्डी है। यहां से United States of Amrica को ट्रेनें जाती हैं। यहाँ पर बहुत से सिख मजदूर

लकड़ी के कारखानों में काम करते हैं। क्योंकि मेरे पास शिकागो का सीधा टिकट था, इस लिये मैंने यहां ठहरना उचित नहीं समझा। कैनेडियन पैसिफिक कम्पनी की रेलें उत्तर कैनेडा में से होती हुई शिकागो की तरफ़ जाती हैं। ऐसी ही रेलगाड़ी में मैं बैठ गया और कैनेडा के बर्फ़ानी पहाड़ों के दृश्यों को देखता हुआ सेंट पाल की तरफ़ चला। इन दिनों भी यहां खासी सर्दी थी। हाङ्गकाङ्ग से मैं अपने साथ डेढ़ सेर के करीब घी में तली हुई चने की दाल लाया था, बस उसी ने मुझे पूरा सहारा दिया। वैङ्कोवर से शिकागो के लम्बे सफ़र में मैं उसी दाल को खा कर अपनी क्षुधा-निवृत्ति करता रहा और दूसरी कोई चीज रास्ते में नहीं खाई। सेंटपाल के रेलवे स्टेशन पर जब गाड़ी भोर के समय पहुँची तो मैंने जाना कि मेरा प्रवेश अमरीका में हो गया है। यहां से गाड़ी बदलती थी। जब एक भीमकाय अमरीकन रेलवे कर्मचारी ने शिकागो की ओर जाने वाली गाड़ी की घोषणा की तो मैं फ़ौरन बैञ्च से उठकर सामने वाले प्लेटफार्म पर चला गया। कुछ मिन्टों बाद गाड़ी आगई और उसमें मैंने शिकागो की ओर प्रस्थान किया।

× × × ×

अमरीका जाने के सम्बन्ध में यह संक्षिप्त कथा के बाद अब अमरीका दिग्दर्शन का पूरा आनन्द पाठकों को मिल सकेगा। इस पुस्तक में इस भाग का शामिल करना आवश्यक था; क्योंकि इसके बिना यह अधूरी मालूम होती थी। अमरीका दिग्दर्शन में छपे हुए लेख पहले सरस्वती और मर्यादा में निकले थे। बाद में उनका संग्रह कर उन्हे पुस्तकाकार किया गया। मेरा बहुत दिनों से विचार था कि मैं

अमरीका-दिग्दर्शन को अपनी अमरीका-प्रवास की मुख्य पुस्तक बना दूँ ताकि ग्राहकों को अलग २ पुस्तकें न लेनी पड़ें। और दो ही पुस्तकें--अमरीका दिग्दर्शन और अमरीका भ्रमण--मेरे अमरीका प्रवास को सारी कथा कह सकें। अब केवल अमरीका के निर्धन विद्यार्थी नामक छोटी सी पुस्तक अलग रह गई है। आशा है कि उसका भी समावेश अगले संस्करण में दिग्दर्शन के साथ हो कर दिया जायगा।

अच्छा पाठक! अब आप "अमरीका दिग्दर्शन" के मेरे सनुभवों का आनन्द लीजिये और मैंने जो चार नये निबन्ध इसमें बढ़ाए हैं उनसे भी लाभ उठाइये।

आर्य्यभवन, शिमला }
जूलाई १९२६ }

विनीत--
सत्यदेव परिव्राजक।

शुभसंवाद ! हर्षसमाचार !

# अमरीका-भ्रमण

सत्यग्रन्थमाला के प्रेमी यह जान कर अत्यन्त प्रसन्न होंगे कि श्री स्वामी सत्यदेव ने अपनी अमरीका-भ्रमण की कथा को पूरा लिख दिया है। सन् १९१३ में अमरीका-भ्रमण का प्रथम भाग प्रकाशित हुआ था, तब से हिन्दी संसार उस मनोरञ्जक कथा का पूरा आनन्द लेने के लिए बड़ा उत्सुक हो रहा था। वाशिंगटन रियासत के सियेटल नगर से चल कर, वाशिंगटन, आरेगन, कैलीफोर्निया, अरीज़ोना और न्यूमेक्सिको इन पांच रियासतों में २३०१ मील का पैदल भ्रमण स्वामी जी ने किया है। स्वर्णमयी कैलीफोर्निया के लोभायमान दृश्य, रेगिस्तानी अरीज़ोना की कठिन यात्रा और खूनी शीत की मौसम में न्यूमेक्सिको के बियाबानों में अकेले विचरना, यदि इन सब आप बीती घटनाओं का वर्णन आप पढ़ना चाहते हैं तो इस पुस्तक को मँगा कर देखिए। भारत के प्रत्येक विद्यार्थी के हाथ में यह पुस्तक पहुँचनी चाहिए। डेढ़ रुपया जेब में डाल कर विदेश में सैकड़ों मील कैसे घूमा जा सकता है इसकी कथा साधन रहित देश-बन्धुओं के लिए सचमुच पथ प्रदर्शक है। हिन्दी में इसे सच्चा राबिनसन-क्रूसो समझिए। मुख-पृष्ठ पर स्वामी जी का भ्रमण के समय का चित्र है। मूल्य १) रुपया।

निवेदक—मेहता चूड़ामणि वर्मा,
सत्यग्रन्थ माला आफिस,
पटना सिटी।

# अमरीका-दिग्दर्शन

———:※:———

## शिकागो में मेरी प्रथम रात्रि



सरी जून १९०६ का दिन मेरे जीवन में एक बहुत बड़ा परिवर्तन डालने वाला था। भारतवर्ष की प्राचीन नगरी काशी में साधारण वृत्ति पर विद्याभ्यास करते हुए, सांसारिक व्यवहारों से अनभिज्ञ मेरे जैसे पुरुष का अमरीका के प्रसिद्ध शिकागो नगर में बिना किसी प्रकार के जान पहिचान के प्रवेश करना वास्तव में एक आश्चर्य्य जनक बात थी। मेरे पास कोई परिचयदायक पत्र भी किसी मित्र के नाम का न था, यहाँ तक कि मैं इस के पूर्व कभी अपने जीवन में किसी होटल में नहीं गया था। काँटे और छुरी से किस प्रकार लोग खाना खाते हैं? कैसे किसी के साथ यहाँ बात चीत करते हैं?—इत्यादि बातों से मैं बिलकुल ही अनजान था।

प्रातःकाल १० बजे मैं वेंकोवर से शिकागो पहुँचा। वेंकोवर से शिकागो २८०० मील के करीब है। जब गाड़ी स्टेशन

पर पहुंची और "शिकागो" यह ध्वनि मेरे कान में आई, तब मैंने जाना कि स्टेशन आ गया। सब लोग जो गाड़ियों में थे, बाहर निकले और चल दिये। मैंने कहा—"मैं कहाँ जाऊँ ?"। सब से पीछे मैं अपना ट्रङ्क सँभाल गाड़ी से नीचे उतरा। जब टिकट देकर बाहर आखड़ा हुआ तब एक गाड़ी वाले ने मुझसे पूछा कि कहाँ जाना होगा ? कहाँ बतलाता ? किसी जगह का नाम भी नहीं जानता था, जहाँ जाकर ठहर सकता। सोचते सोचते Y. M. C. A. ( यंग-म्यन्स-क्रिश्चियन-एसोसिएशन ) का नाम स्मरण आया। अहा ! ईसाइयों की कदर बाहर आकर मालूम होती है ! ये सभायें क्या ही अच्छी हैं। यहाँ पर नवयुवक देशकी-जातिकी-सेवा करना सीखते हैं ; कोई परदेशी आवे तो उसकी सहायता करते हैं, और एक हमारे देश की धार्मिक सभायें हैं जिनका समय आपस के शास्त्रार्थ और एक दूसरे की मानहानि में व्यतीत होता है। तभी तो यह दुर्दशा है।

गाड़ी में बैठे बैठे मैं लोगों को इधर उधर देखता था। सब साफ सुथरे थे। नये बूट, नये सूट, बाल सँवारे हुए, क्या स्त्री, क्या पुरुष, सभी इधर उधर जा रहे थे। चार दिन के लगातार सफरसे मेरे कपड़े काले होगये थे। खासकर पतलून तो बहुत ही मैली हो गई थी। मेरे सारे वस्त्र बड़े सन्दूक में, जो मालगाड़ी में रक्खा गया था, थे ; और नया सूट न होने से मैं कपड़े बदल नहीं सकता था। मैं बार बार अपने कपड़ों की ओर देखता और अपना मुकाबला सड़क पर जाते हुए लोगोंके साथ करता था। इतने में गाड़ी Y. M. C. A. के पास आ-गई। गाड़ीवान ने दरवाजा खोला। एक लड़का फौरन असबाब उठाने के लिये आगे बढ़ा ; परन्तु जब उसने मेरे मैले कपड़े और चार दिन की डाढ़ी देखी तब वह ठहर गया। मैं ने

उसके चेहरे पर मुसकराहट पाई। मैं ने अपना ट्रङ्क उठाया और उस बड़ी अट्टालिका में गया। दूसरी मञ्जिल पर एसोसिएशन का दफ़्तर था। जब मैं अन्दर गया, एक नवयुवक मुझे मंत्री महाशय के पास ले गया; जो बड़ी नम्रता से मेरे साथ पेश आये। उन्हों ने मुझे किसी होटल में जाने की सम्मति दी। मैं चाहता था कि किसी जापानी विद्यार्थी का पता लग जाय तो अति उत्तम हो। एसोसिएशन के मंत्री ने कई जगह टेलीफोन किया, परन्तु कुछ पता न मिला। मुझे महाबोधी सोसाइटी का पता मालूम था. सो मैंने वहां जाकर किसी जापानी विद्यार्थी का स्थान जानने का निश्चय किया। अपना ट्रङ्क Y. M. C. A. में रख, मैं इस सोसाइटी की तलाश में निकला।

सड़क पर अजीब दृश्य था। स्त्रियाँ, पुरुष इधर उधर भागे से जा रहे थे। साफ सुथरे, प्रसन्नवदन अपने अपने कार्यों में ऐसे लगे हुए थे जैसे मधुमक्षिकायें। किसी को आलसियों की भाँति जाते हुए न देखा। सभी फुरतीले थे। क्या बुड्ढे, क्या युवा, क्या बालक, क्या बालिकायें, सभी काल-चक्र की भाँति घूमते थे। एक ओर छोटे छोटे बालक "डेलीन्यूज़" "रेकार्ड हेरल्ड" नामक दैनिकपत्र बेचते फिरते थे। बिजली की गाड़ियां खचाखच भरी हुई इधर से उधर, उधर से इधर, चल रही थीं। घोड़े गाड़ियां, छकड़े, माल असबाब से लदे हुए दिखाई देते थे। दूसरी ओर बड़े बड़े लोहे के खम्भों पर, सड़क से ४० गज़ ऊँचे अकाश में एक और सड़क थी, जिस पर दूसरी बिजली की गाड़ियां ( Elevator Cars ) गड़गड़ शब्द करती हुई इधर उधर भाग रही थीं।

मार्ग में मुझे सबसे पहले मेसानिक टेम्पल ( Masonic Temple ) की ऊँची इमारत मिली। यह २२ मंज़िला मकान

है ! आकाश से बातें करता है। ख़याल हुआ विज्ञान क्या नहीं कर सकता ?

सोसाइटी के मकान का पता मैंने पुलिस के एक सिपाही से दरयाफ़्त किया और शीघ्रता से उस ओर रवाना हुआ। परन्तु शिकागो संसार के बड़े शहरों में तीसरे दरजे का है। इसकी गलियां २० मील लम्बी हैं; एक तो २७ मील है, इस लिए मुझे उस मकान पर पहुँचने में २ घण्टे के क़रीब लग गये। रास्ते का दृश्य, मेरे लिए बहुत ही मन मोहक था। जब मैं मारशल फोल्ड ( Marshal Field ) की आलीशान दूकान के पास पहुँचा तब उसे देख कर मैं विस्मयान्वित हो गया। कितनी भारी दूकान ! करोड़ों रुपये का सामान !! अनेक प्रकार की वस्तु बिक्री के लिये मौजूद थी। चित चाहता था कि इसके अन्दर जाकर अच्छी तरह देखूं, परन्तु समय नहीं था, और मुझे चिन्ता रात को रहने की थी।

डीयरबारन गली में महाबोधी सोसाइटी का आफ़िस था। उस अट्टालिका के पास पहुँचा तो मालूम हुआ कि आफ़िस १० वीं मंज़िल पर है। मकानों के ऊपर जाने के लिये क्या ही अच्छा प्रबन्ध किया हुआ है। एक जंगलेदार कोठरी रहती है। उसमें कोई दस आदमी खड़े हो सकते हैं। वह बड़े बड़े रस्सों से बँधी होती है। कोठरी क्या उसे एक प्रकार का खटोला कहना चाहिये। उसका सम्बन्ध प्रत्येक मंज़िल के साथ होता है। इसके भीतर खड़े होकर जिस मंज़िल पर जाना हो नौकर से कह दो वह उसी मंज़िल पर पहुंचा कर दरवाज़ा खोल देता है। बस आप अपने कमरे में चले जाइये। प्रत्येक इमारत में इस प्रकार के तीन चार स्थान ऊपर नीचे

जाने आने के लिये होते हैं। थोड़ा समय और अधिक लाभ, यह नियम प्रत्येक स्थान में देखा जाता है।

मकान के ऊपर पहुंच कर दरयाफ़ करने पर मालूम हुआ कि महाबोधी सोसाइटी ने अपना दफ़्तर बदल लिया है। एक मेम साहबा ने बड़े प्रेम से मुझे नये आफ़िस का पता लिख कर दिया। मैंने उसे तलाश करने का विचार किया, परन्तु ११ बजे से ३ बजे तक लगातार घूमने से मैं थक गया था। यही नहीं, बल्कि वेंकोवरसे शिकागो तक चार दिन मैंने केवल मुट्ठी भर चनों से ही निर्वाह किया था। यद्यपि प्रत्येक रेलगाड़ी के साथ भोजन की गाड़ी ( Dining Car ) रहती है, जहां मुसाफिर समयानुकूल भोजन पाते हैं; परन्तु मेरे लिये यह प्रबन्ध न होने के तुल्य था। जन्म से मांस मदिरा से घृणा होने के कारण मुझे चार दिन निराहार रहना पड़ा, और शिकागो में पहुंच कर भी कहीं कुछ प्रबन्ध न कर सका; तिसपर भी चार घण्टे लगातार शहर में घूमना। इससे शरीर-रूपी गाड़ी धीमी चलने लगी; तो भी महाबोधी सोसाइटी को तलाश करना जरूरी था। तदर्थ मैं रवाना हुआ।

रास्ते में जाते हुए कई एक स्थानों पर मैंने छोटे छोटे होटलों के नोटिस और नाम के बोर्ड दे दे। दिल में आया कि क्यों न इन में से किसी में एक रात ठहर जाऊं और दूसरे दिन शिकागो-विश्वविद्यालय में जाकर किसी जापानी विद्यार्थी का पता मालूम करूं। एक पथिकाश्रम के ऊपर गया। जाकर प्रबन्धकर्त्ता से सब हाल पूछा। उसने मेरा नाम लिख लिया और मुझे एक कमरे में जाने का इशारा किया। न जाने उस समय मेरे मन में क्या आ गया, मैंने समझा कि शायद कुछ दाल में काला है। मैं सीढ़ियों से नीचे उतर कर गली में आ

गया। पीछे से मालूम हुआ कि वह धूर्तों का अड्डा था, जहाँ मुसाफ़िरों को रात को टिकाते हैं और सोते हुए की जेब से सब कुछ निकाल सफ़ाई कर देते हैं। सबेरे प्रबन्धकर्त्ता अपना किराया लेता है। शामत का मारा बेचारा मुसाफ़िर चुपचाप सब सहता है और लाचार वहाँ से चल देता है।

ख़ैर मैं एक घण्टे के बाद महाबोधी सोसाइटी में पहुँचा। वहाँ जो महाशय कार्यालय में काम करते थे उन्होंने बड़े प्रेम से मेरी राम-कहानी सुनी; मेरे साथ चलकर किसी अच्छे होटल में मेरे लिये प्रबन्ध करने को वे उद्यत हो गये। उनके साथ बिजली की गाड़ी पर बैठ मैं थामसन होटल में गया। रास्ते में डाकख़ाने की जङ्गी इमारत देखने में आई।

थामसन होटल के प्रबन्धकर्त्ता ने मेरे मैले कपड़े देख और मुझे परदेशी जान कमरा देने से इनकार किया। इस लिये वहाँ से मैं और मेरा साथी निराश होकर दूसरे होटल में गये। वहाँ रहने के लिये किसी प्रकार प्रबन्ध हो गया; केवल दो रात ठहरनेके लिये ६ रुपये देने पड़े। वह महाशय जो महाबोधी सोसाइटी से मेरे साथ आये थे, मेरा प्रबन्ध करके चले गये। मैं एक नौकरके साथ खटोले (एलिवेटर) में बैठकर चौथी छत पर पहुंचा। नौकरने मुझे एक अच्छे सजे हुए कमरे में ले जाकर कहा—"लीजिये महाशय, यह कमरा आपके लिये है"। यह कह कर वह चला गया।

नौकर के जाने पर मैंने दरवाज़े को अन्दर से लगा दिया। मैंने परमात्मा का धन्यवाद किया कि रात को रहने के लिये स्थान तो मिला। परन्तु चिन्ता यह लग रही थी कि कपड़ों का प्रबन्ध कैसे होगा? कपड़े सब काले हो रहे थे। साबुन पास था। विचार किया कि शायद कल असबाब न मिल सके, इससे

कपड़े अवश्य धोने चाहिये। कमरे के अन्दर गरम और ठंढे पानी के दो नल थे। वहां मैंने सब कपड़े धोये। इस काम में रात के १० बज गये। फिर हजामत बनाई। तब इस बात की चिन्ता दूर हुई कि बाज़ार में मैले कपड़ों से कैसे जाना होगा? अन्त को थका हारा भूखा ही लेट रहा। सुन्दर सुथरे बिछौने पर लेटते ही निद्रादेवी ने मुझे अपना लिया।



# शिकागो का रविवार



शिकागो संसार के प्रसिद्ध नगरों में से एक है। जगद्विख्यात धनी जान-डी-राकफेलर स्थापित विश्वविद्यालय यहीं पर है। अमरीका के बड़े बड़े कारखाने, पुतली घर यहीं पर हैं। इन कारखानों में हर एक कौम के लोग काम करते हैं। इतने बड़े प्रसिद्ध नगर के लोग अपने अवकाश का समय कैसे काटते हैं? वे अपना दिल कैसे बहलाते हैं? उस नगरी में देखने लायक़ क्या कुछ है? पाठकों के विनोदार्थ इन प्रश्नों का उत्तर हम इस लेख में देते हैं। आइये आपको शिकागो की सैर करावें, इसके अजीब अजीब दृश्य दिखावें, और आपको बतलावें कि इस प्रसिद्ध नगरी में कौन कौन स्थान दर्शनीय हैं। साथ ही हम इस नगर के निवासियों के रहन सहन का ब्यौरा भी देते जायँगे, जिसमें आपको अमरीका के इस प्रान्तवालोंकी जीवनचर्य्या के विषय में भी कुछ ज्ञान हो जाय। इस काम के लिये हमने रविवार का दिन चुना है। उसी की महिमा हम इस लेख में वर्णन करेंगे। इससे हमारा अभीष्ट भी सिद्ध हो जायगा और आपको यह भी मालूम हो जायगा कि शिकागोके निवासी रविवार की छुट्टी किसी तरह मनाते हैं।

रविवार छुट्टीका दिन है। भारतवर्ष में छोटे छोटे बच्चे, जो स्कूलोंमें पढ़ते हैं, वे भी यह बात जानते हैं। एशिया और अफ्रीका में जहां जहाँ ईसाई लोगों का राज्य है सब कहीं स्कूलों और

# शिकागो-विश्वविद्यालय



इस लेख में मेरा आशय केवल शिकागो विश्व-विद्यालय की बड़ी बड़ी इमारतों का वर्णन करना नहीं, किन्तु भारतवर्ष के विद्या-प्रचार सम्बन्धी महत्वपूर्ण प्रश्न पर विचार करने का भी है। मुझे अमेरिका के शिकागो-विश्वविद्यालय के उदाहरण द्वारा यह दिखलाना है कि किस प्रकार भारतवर्ष के कालेज और पाठशालायें विश्वविद्यालय के रूप में होकर देश के लिये लाभकारी हो सकती हैं? किस प्रकार अमेरिका में नवयुवकों को आत्मसाहाय्य की शिक्षा दी जाती है? किस प्रकार अमेरिका के धनाढ्य पुरुष अपनी सम्पत्ति को देश के उपकारार्थ अनेक प्रकार के विज्ञान सम्बन्धी कालेज और स्कूल खोल कर ख़र्च करते हैं? इस लेख के पढ़ने से यह भी ज्ञात होगा कि अमेरिका के बच्चों की शिक्षा का सारा सम्बन्ध उन्हीं के मां-बाप के हाथों में है। क्या ईसाई, क्या मुसलमान, क्या यहूदी, क्या मारमन, क्या थियासोफ़िस्ट, सभी विद्यार्थियों के पठन-पाठन का एक सा प्रबन्ध है।

यह नहीं कि लोग अपनी ढाई चावल की खिचड़ी अलग ही पकाते हों। सब कहीं प्रेम और एकता का अखण्ड राज्य है। एक दूसरे के अधिकारों के लिये एक सा ध्यान है। यही कारण है कि प्रशान्त महासागर से लेकर एटलांटिक महासागर तक सब अमेरिकानिवासी अपनी जाति की उन्नति में

दृत्त चित्त हैं और संसार की समृद्धि उनके सामने हाथ बांधे खड़ी है।

सब से पहले मैं उस धर्मात्मा, सदाचारी, विद्वान् शिरोमणि पुरुष का परिचय आप से कराता हूं, जिसके पुरुषार्थ से शिकागो-विश्वविद्यालय इस प्रसिद्धि को पहुंचा है। उस महा-पुरुष का नाम विलियम रेने हारपर है। आपने शहर निउ कनकार्ड ( New Concord Ohio ) के हाई स्कूल में विद्या-ध्ययन प्रारम्भ किया और मस्किङ्गम नामी कालेज से १४ वर्ष की उम्र में बी० ए० की पदवी प्राप्त की। इसके बाद आप तीन वर्ष तक भाषाओं का अध्ययन करते रहे। १८७५ में उन्होंने अमेरिका की प्रसिद्ध यूनिवर्सिटी येल ( Yale ) में पढ़ कर Ph. D ( दर्शनशास्त्र के आचार्य्य ) की पदवी पाई।

इसके उपरान्त कई विश्वविद्यालयों में आप अध्यापक तथा अधिष्ठाता रहे। १८९१ में वे शिकागो के पुराने विश्वविद्यालय के प्रेज़ीडण्ट नियत हुये; और १८९१ से लेकर १९०६ के जन-वरी मास तक तन मन से उसकी सेवा करते हुये परलोक-गामी हुये।

यह इन्हीं महाशय के परिश्रम, निःस्वार्थ भाव और विशाल बुद्धि का प्रभाव था, जिससे शिकागो विश्वविद्यालय का नाम एक साधारण कालेज से १४ वर्ष के अन्दर संसार के बड़े बड़े विश्वविद्यालयों की गणना में आने लगा। इन्हीं के प्रभाव से अमेरिका के प्रसिद्ध धनी जान डी० राकफेलर ने इनके विद्या-लय के लिये १ करोड़ ३० लक्ष रुपया दिया। इनके वाक्य को कोई नहीं टालता था। जिससे जाकर कहते कि विश्वविद्या-लय के लिये अमुक वस्तु की आवश्यकता है वह इनका बचन ज़रूर पूरा करता था।

एक बार इन को अपने विद्यालय के लिये एक दूरबीन दरकार हुई। आपने शिकागो के धनाढ्य पुरुष यरकस साहब से कहा। उन्होंने तत्काल इनकी बात मान ली और एक बड़ी दूरबीन मंगादी जो दुनियां भर में सब से बड़ी थी।

यद्यपि हमारे देश में भी ऐसे ऐसे महापुरुष हैं जिनकी इच्छामात्र से विद्यालय खुल सकते हैं; परन्तु उन्होंने दान का उचित प्रयोग अभी तक करना ही नहीं सीखा। जिस दिन हमारे देश के सत्पुरुष जाति के उन्नति के मर्म को समझेंगे, उसी दिन कला-कौशल और विज्ञान-शिक्षा का प्रबन्ध होने में देर न लगेगी।

१८८६ में शिकागो नगरी के बेपटिस्ट सम्प्रदाय के धनाढ्य पुरुषों ने एक साधारण कालेज की स्थापना की। १८६१ ई० में, प्रेज़ीडेण्ट हारपर, कालेज के प्रधान नियत हुए। तब उन्होंने उसे विद्यालय का रूप देना चाहा, जिसका सम्बन्ध किसी ख़ास सम्प्रदाय या जन-समुदाय के साथ न हो; जिसमें सब तरह के स्वतन्त्र विचार वाले प्रोफ़ेसर शिक्षा दे सकें। मतलब यह कि किसी की विचार स्वतन्त्रता में बाधा न आवे। प्रेज़ीडेण्ट हारपर स्वयं बड़े स्वतन्त्र प्रकृति के मनुष्य थे। वह जानते थे कि जिस स्कूल या कालेज में विचार-स्वतन्त्रता नहीं; जहां के प्रबन्धकर्ताओं के विचार संकीर्ण हैं, वहां के विद्यार्थी कभी उदाराशय नहीं हो सकते। वे जानते थे कि साम्प्रदायिक कालेजों के विद्यार्थियों के विचार अवश्य ही संकीर्ण होते हैं, इससे वे अपने भविष्य जीवन में जन-समाज को पूर्ण लाभ नहीं पहुंचा सकते। उनके इस विचार की यथार्थता हम अपने देश में देखते हैं। भारतवर्ष में पृथक् पृथक् मतों और सम्प्रदायों के कई कालेज और पाठशालाएँ हैं।

भारतवासियों की चेष्टा सदा अपनी अपनी झोपड़ी अलग बनाने की रहती है। यही कारण है कि एक कालेज वाले दूसरे से द्वेष रखते हैं। एक मत दूसरे को देख नहीं सकता। यदि ऐसी पाठशालाएँ और कालिज बनाने की चेष्टा की जायँ जहां क्या हिन्दू, क्या मुसलमान, क्या सिख, क्या बौद्ध, क्या जैनी, क्या ईसाई सभी विद्यार्थियों के लिए एक सा प्रबन्ध हो, और हर एक विद्यार्थी को दूसरे के साथ उठने, बैठने; मिलने और बातचीत करने का अवसर मिलता रहे, तो उनमें सहनशीलता ज़रूर आ जाय। वे दूसरे के विचार प्रेम से सुनने के आदी हो जायं; और विचारों की भिन्नता होने पर भी द्वेष करना छोड़ दें। क्योंकि उन्नति बिना भिन्न विचारों के नहीं हो सकती। इस बात का विस्तृत विचार मिल साहब ने अपनी "स्वाधीनता" नामक पुस्तक में किया है।

प्रेज़ीडेंट हारपर अपने विचार और उद्योग में सफल मनोरथ हुए। १० एकड़ भूमि मारशल फ़ील्ड ने दी। विश्व-विद्यालय की इमारतें बननी प्रारम्भ हुईं। १८९२ में मतलब भर के लिये इमारतें तैयार हो गईं। उस समय केवल ६०० विद्यार्थी थे, जिनके लिये ४ इमारतें काफ़ी हुईं। आज तक २८ इमारतें और बन गई हैं; और दस एकड़ भूमि से १४० एकड़ भूमि यूनीवर्सिटी के अधिकार में आ गई है। इस समय शिकागो विश्वविद्यालय की जायदाद ५ करोड़ ४० लाख रुपये की है।

विश्वविद्यालय के नियमानुसार कालेज के विद्यार्थी दो विभागों में विभक्त हैं, Senior College Students (ऊंचे दर्जे के विद्यार्थी) और Junior College Students (नीचे दरजे के विद्यार्थी)। नीचे दरजे के विद्यार्थियों के भी दो विभाग

हैं—Freshmen (नवीन) और Associates (सहचर या पुराने) नवीन विद्यार्थी वे कहलाते हैं जो हाई-स्कूल में परीक्षोत्तीर्ण होकर कालेज में भरती होते हैं। उनको कालेज में भरती होने के लिए १५ "यूनिट" (एक यूनिट १५० घण्टे का होता है) का काम सिखलाना पड़ता है। उसमें से तीन "यूनिट" अंगरेज़ी, २½ "यूनिट" गणित (जिसमें रेखागणित और बीजगणित भी शामिल हैं), तीन "यूनिट" यूनानी, लातिनी या जरमन भाषायें, दो "यूनिट" अमरीका और योरुप का इतिहास। बाक़ी ४½ "यूनिट" भिन्न भिन्न विषय। यथा— Botany (वनस्पति-विद्या), Zoology (प्राणिधर्म-विद्या) Physiology (दैहिकधर्म-विद्या), Chemistry (रसायन विद्या), Physics (भौतिकविद्या), Astronomy (ज्योतिःशास्त्र) Mechanics (यंत्र-विद्या), Political Economy (सम्पत्ति-शास्त्र), Drawing (नक़शा-निवासी) आदि।

जिस विद्यार्थी ने किसी अच्छे हाई स्कूल में १५ "यूनिट" का काम न किया हो वह कालेज में भरती नहीं हो सकता। कालेज में दाख़िल होने के उपरान्त नौ "यूनिट" का काम पूरा करने पर उसे एसोसिएट की पदवी मिलती है। फिर वह Senior College (ऊँचे दरजे के कालेज) में प्रवेश पाने का अधिकारी होता है।

विश्वविद्यालय में A. B. (ए० बी०) Ph. B (पी एच० बी०) B. Lt. (बी० एलटी०), B. S (बी० एस०) Ed. B. (ईडी० बी०), तथा A. M. (ए० एम०) Ph. D. (पी-एच० डी०), D. D. (डी० डी०) और LL. D (एल एल० डी०) आदि की पदवियां दी जाती हैं।

विश्वविद्यालय का वर्ष जाड़ा, गरमी, बसन्त और पतझड़ के नाम से तीन तीन महीने के चार भागों या क्वार्टरों में बँटा हुआ है। प्रत्येक भाग या क्वार्टर १२ हफ्ते का होता है। प्रत्येक हफ्ते में ४ या ५ दिन पढ़ाई होती है। प्रत्येक विद्यार्थी तीन या चार विषयों से अधिक नहीं ले सकता। उदाहरण के तौर पर मैंने एक जाड़े के क्वार्टर में अंगरेज़ी, सोशियोलोजी ( समाजशास्त्र ) और पोलीटिकल सायंस ( राजनीति विज्ञान ) लिये थे। तीन घंटे रोज़ की पढ़ाई है, जिसके लिये ४० रुपये महीना फ़ीस है। यदि एक विषय और अधिक लिया जाय तो २० रुपये और देना पड़ता है। अर्थात् ४ विषय लेने वाला विद्यार्थी ६० रुपये महीना फ़ीस देता है।

एक क्वार्टर की पढ़ाई का नाम एक मेजर है। जिस विद्यार्थी को बी० ए० की पदवी लेनी है उस को ऐसे ऐसे ३५ मेजर पूरे करने पड़ते हैं। दूसरी पदवियों के लिये अन्तर केवल विषयों में है। सायन्स ( विज्ञान ) की पदवी के लिये कुछ विषय जुदा हैं; और साहित्य के लिये भी। बाक़ी २६ मेजर सब के लिये एक से हैं। विद्यार्थियों को व्यायाम और वक्तृता का भी अभ्यास करना पड़ता है, जिसके लिये जुदा प्रोफ़ेसर हैं।

यह आवश्यक नहीं कि विद्यार्थी लगातार ही पढ़ने पर पदवी पा सकता है। कई वर्षों का अन्तर देकर विद्यार्थी अपनी पढ़ाई को पूरा करते हैं, और पदवियाँ पाते हैं। क्योंकि धन का अभाव होने से कोई कोई विद्यार्थी एक साल रुपया कमाते हैं, दूसरे साल पढ़ते हैं। वहाँ की परीक्षाएँ हमारे देश की भाँति नहीं हैं। आवश्यकता केवल नियमानुकूल

विद्यार्थी होने की है। जो विद्यार्थी कालेज में प्रोफ़ेसर के बतलाये कार्य्य को लगातार करता रहता है उसको अवश्य ही पदवी मिल जाती है। यहां विद्या का अभिप्राय किताबी कीड़े बनाना नहीं, किन्तु उसका उद्देश्य व्यवहारिक ज्ञान प्राप्त करना है।

यूनिवर्सिटी में विद्यार्थियों के रहने के लिए बड़े बड़े तीन हाल हैं। उनमें से हिचकाक हाल सब से अच्छा है। दूसरा स्नेल हाल। तीसरा डिविनिटी हाल। हिचकाक हाल में ४०, ५० रुपये मासिक तक के कमरे हैं, जहां प्रायः धनाढ्य विद्यार्थी रहते हैं। स्नेल हाल में २२ रुपये महीने के कमरे हैं। डिविनिटी हाल उन विद्यार्थियों के लिए है जो इञ्जील और अन्य धर्म-सम्बन्धी ग्रन्थ पढ़ते हैं, अर्थात् जिनका उद्देश अपने जीवन में धर्मसम्बन्धी कार्य्य करना है। वहां १५ रुपये मासिक तक के कमरे हैं। यह नहीं समझना चाहिये कि कमरों की बनावट या सफ़ाई आदि में न्यूनता होने से किराये में भेद है। नहीं। भेद है सामान और लम्बाई चौड़ाई के कारण।

काब लेकचर हाल में ( Information Bureau ) है। वहां सब बातों का पता मिलता है। विद्यार्थी, अध्यापक या विश्वविद्यालय सम्बन्धी जो पूछना चाहो वहां से पूछ सकते हैं। यहीं पर डाकख़ाना और अन्यान्य दफ़्तर हैं। यहां पर ( Correspondence Bureau ) पत्र-व्यवहार महकमे का दफ़्तर है, जहां से अन्य देशों में बैठे हुए विद्यार्थी शिकागो विश्वविद्यालय से, पत्र-व्यवहार द्वारा, पदवियां प्राप्त करते हैं। जिनको इस विषय में अधिक जानना हो वे इस दफ़्तर से सब बातें पूछ सकते हैं।

काब-हाल में भाषा-शास्त्र सम्बन्धी अंगरेज़ी पुस्तकालय भी है। शिकागो-विश्वविद्यालय के सभी विभागों के साथ अपना अपना पुस्तकालय है। इतिहास विभाग का पुस्तकालय पृथक् है। विज्ञान संबंधी पुस्तकालय भी जुदा जुदा हैं। यहां विद्यार्थियों के लिए एक बेङ्क भी है। यदि कहीं से कोई चेक, रसीद या हुण्डी किसी विद्यार्थी के नाम आवे तो उसको उसका रुपया विश्वविद्यालय में ही मिल जाता है। किसी और बेङ्क में जाने की आवश्यकता नहीं पड़ती।

एजुकेशन स्कूल में वे विद्यार्थी शिक्षा पाते हैं जिनको अपने भविष्यजीवन में अध्यापक बनना है। सब प्रकार की सामग्री उनके लिए यहाँ एकत्र है। किण्डरगारटन से लेकर पी एच० डी० ( Ph. D. ) तक की शिक्षा यहाँ पर दी जाती है। इसके साथ एक हाईस्कूल है। वहां वे विद्यार्थी पढ़ते हैं जिनको किसी ख़ास विषय की पूर्ति करके पदवी प्राप्त करनी है। जैसे कोई विद्यार्थी भारतवर्ष से वहां पढ़ने जावे। उसको ए० बी० ( A. B. ) की पदवी प्राप्त करनी है। परन्तु हाईस्कूल में उसने, यूनानी, लातिनी या जरमन, किसी भाषा की शिक्षा १५ "यूनिट" तक नहीं पाई, तो वह एक मुस्तसना विद्यार्थी ( Unclassified Student ) के तौर पर विश्वविद्यालय में दाखिल होकर ए० बी० ( A. B. ) की पाठ्य पुस्तकादि पढ़ता रहेगा; वह अपनी कमी को उस हाईस्कूल में पूरा करेगा। जब उसके तीन "यूनिट" किसी भाषा में पूरे हो जायँगे तब ए० बी० ( A. B. ) का कोर्स पूरा करने पर उसे वह पदवी मिल जायगी।

हेस्कल ओरियण्टल म्यूज़ियम ( अजायब घर ) में प्रेज़ीडेण्ट, हेनरी प्रेट जड्सन, का दफ़्तर है। वही आज कल-

विश्वविद्यालय के अधिष्ठाता हैं। इनका दफ्तर पहिली मंजिल पर है। दूसरी मंज़िल पर बाईं तरफ़ पुस्तकालय है, जहां धर्मसम्बन्धी पुस्तकें रहती हैं। दाहिनी तरफ़ देश देशान्तरों के विचित्र पदार्थ हैं। तीसरी मंजिल पर बाइं तरफ़ भारत के देवी देवता विराजमान हैं। जैनियों और बौद्धों की तसवीरें तथा पीतल की मूरतें भी हैं। इनके सिवा अन्य मतावलम्बियों के देवता भी यहां हैं। दाहिनी तरफ़ एशिया के अन्यान्य देशों के चित्र आदि हैं। यहां धर्माध्यक्ष पादरी ( Missionaries ) तैयार किये जाते हैं जो संसार में ख्रीष्ट धर्म का प्रचार करते हैं।

यहां पर ऊँचे दरजे की वनस्पति विद्या की शिक्षा दी जाती है। इसके लिये एक आलीशान इमारत अलग है। इसकी सब से ऊँची छत पर २१०० वर्ग फ़ीट का एक सब्ज़-घर ( Green house ) है। इसके साथ "एलिवेटर" ( खटोला ) है जो ऊपर नीचे जाने आने का साधन है। प्रत्येक श्रेणी के विद्यार्थियों को इस सब्ज़ घर में, भांति भांति के पौधों और वनस्पतियों की प्रत्यक्ष पहिचान कराई जाती है और उनकी बनावट तथा वृद्धि आदि के नियम समझाये जाते हैं। इस इमारत में एक सब से बड़ी प्रयोगशाला नये विद्यार्थियों के लिये है। दूसरे विद्यार्थियों के लिये कई एक छोटी छोटी प्रयोगशालायें हैं। उनमें भिन्न भिन्न प्रकार के खोज और परीक्षा के काम होते हैं।

यहां की रासायनिक प्रयोगशाला व्याख्यानदाताओं और रसायन विद्या के छात्रों के लिए है। यह इमारत १८६२ में सिड्नी ए० केण्ड महाशय ने यूनिवर्सिटी को दान दी थी। उन्हीं के नाम से यह मशहूर है। १८९४ की १ जनवरी को,

७ लाख ११ हज़ार रुपया इसको इस अवस्था में लाने के लिए ख़र्च हो जाने पर, यह भवन छात्रों के उपयोग के लिये खोला गया था। इसमें तीन छतें हैं जिनमें रसायन सम्बन्धी सब काम करने के लिए जुदा जुदा कमरे हैं। जो विद्यार्थी अपनी सारी उम्र रसायन विद्या ही में लगाना चाहते हैं उनके लिए सब तरह की सामग्री इसमें है। इस केएट-भवन में एक नाट्यशाला (थियेटर) भी है जहाँ पर व्याख्यान, नाटक तथा रङ्गभूमि पर आने वालों को पूरी तरह से शिक्षा दी जाती है। व्याख्यानदाता प्रायः इसी भवन की नाट्यशाला में व्याख्यान देते हैं। समर कार्टर (Summer Quarter) में जो व्याख्यान, बिना टिकट के कालेज के छात्रों के लाभ के लिए दिलवाये जाते हैं वे यहीं पर होते हैं। अमरीका के प्रधान प्रधान विश्व-विद्यालयों के योग्य अध्यापक, शिकागो में आकर, यहाँ के विश्वविद्यालय की ओर से व्याख्यान देते हैं।

यहाँ पर जो "क्लब" है उसका नाम रेनल्ड क्लब है। यह "क्लब" विश्वविद्यालय के छात्रों के उठने, बैठने, मिलने और वार्त्तालाप आदि के लिए है। यहाँ दो तीन बड़े बड़े कमरों में "पियानो" बाजे रखे हैं जहाँ छात्र लोग, फ़ुरसत के वक्त़ हँसते खेलते और गाते बजाते हैं। यहाँ सब प्रकार की सामयिक पुस्तकें और दैनिक, साप्ताहिक आदि पत्र आते हैं। खेलने के लिये जुदा जुदा कमरे हैं। यह "क्लब" विद्यार्थियों में प्रेमभाव और मित्रता उत्पन्न करने का अच्छा साधन है। इस "क्लब" की दाहिनी तरफ़ विश्वविद्यालय का सब से बड़ा "हाल" है इसको मेंडल हाल कहते हैं। यहाँ रविवार को, तथा और और अवसरों पर भी, व्याख्यान और धार्मिक शिक्षा होती है। यह "हाल" अति विशाल और दर्शनीय है।

विश्वविद्यालय के अधिष्ठाता हैं। इनका दफ्तर पहिली मंजिल पर है। दूसरी मंज़िल पर बाईं तरफ़ पुस्तकालय है, जहां धर्मसम्बन्धी पुस्तकें रहती हैं। दाहिनी तरफ़ देश देशान्तरों के विचित्र पदार्थ हैं। तीसरी मंजिल पर बाइं तरफ़ भारत के देवी देवता विराजमान हैं। जैनियों और बौद्धों की तसवीरें तथा पीतल की मूरतें भी हैं। इनके सिवा अन्य मतावलम्बियों के देवता भी यहां हैं। दाहिनी तरफ़ एशिया के अन्यान्य देशों के चित्र आदि हैं। यहां धर्माध्यक्ष पादरी ( Missionaries ) तैयार किये जाते हैं जो संसार में खीष्ट धर्म का प्रचार करते हैं।

यहां पर ऊँचे दरजे की वनस्पति विद्या की शिक्षा दी जाती है। इसके लिये एक आलीशान इमारत अलग है। इसकी सब से ऊँची छत पर २१०० वर्ग फ़ीट का एक सब्ज़-घर ( Green house ) है। इसके साथ "एलिवेटर" (खटोला) है जो ऊपर नीचे जाने आने का साधन है। प्रत्येक श्रेणी के विद्यार्थियों को इस सब्ज़ घर में, भांति भांति के पौधों और वनस्पतियों की प्रत्यक्ष पहिचान कराई जाती है और उनकी बनावट तथा वृद्धि आदि के नियम समझाये जाते हैं। इस इमारत में एक सब से बड़ी प्रयोगशाला नये विद्यार्थियों के लिये है। दूसरे विद्यार्थियों के लिये कई एक छोटी छोटी प्रयोगशालायें हैं। उनमें भिन्न भिन्न प्रकार के खोज और परीक्षा के काम होते हैं।

यहां की रासायनिक प्रयोगशाला व्याख्यानदाताओं और रसायन विद्या के छात्रों के लिए है। यह इमारत १८९२ में सिड्नी ए० केण्ड महाशय ने यूनिवर्सिटी को दान दी थी। उन्हीं के नाम से यह मशहूर है। १८९४ की १ जनवरी को,

७ लाख ११ हज़ार रुपया इसको इस अवस्था में लाने के लिए ख़र्च हो जाने पर, यह भवन छात्रों के उपयोग के लिये खोला गया था। इसमें तीन छतें हैं जिनमें रसायन सम्बन्धी सब काम करने के लिए जुदा जुदा कमरे हैं। जो विद्यार्थी अपनी सारी उम्र रसायन विद्या ही में लगाना चाहते हैं उनके लिए सब तरह की सामग्री इसमें है। इस केण्ट-भवन में एक नाट्यशाला (थियेटर) भी है जहाँ पर व्याख्यान, नाटक तथा रङ्गभूमि पर आने वालों को पूरी तरह से शिक्षा दी जाती है। व्याख्यानदाता प्रायः इसी भवन की नाट्यशाला में व्याख्यान देते हैं। समर कार्टर (Summer Quarter) में जो व्याख्यान, बिना टिकट के कालेज के छात्रों के लाभ के लिए दिलवाये जाते हैं वे यहीं पर होते हैं। अमरीका के प्रधान प्रधान विश्व-विद्यालयों के योग्य अध्यापक, शिकागो में आकर, यहाँ के विश्वविद्यालय की ओर से व्याख्यान देते हैं।

यहाँ पर जो "क्लब" है उसका नाम रेनल्ड क्लब है। यह "क्लब" विश्वविद्यालय के छात्रों के उठने, बैठने, मिलने और वार्त्तालाप आदि के लिए है। यहाँ दो तीन बड़े बड़े कमरों में "पियानो" बाजे रखे हैं जहाँ छात्र लोग, फ़ुरसत के वक़् हँसते खेलते और गाते बजाते हैं। यहाँ सब प्रकार की सामयिक पुस्तकें और दैनिक, साप्ताहिक आदि पत्र आते हैं। खेलने के लिये जुदा जुदा कमरे हैं। यह "क्लब" विद्यार्थियों में प्रेमभाव और मित्रता उत्पन्न करने का अच्छा साधन है। इस "क्लब" की दाहिनी तरफ़ विश्वविद्यालय का सब से बड़ा "हाल" है इसको मेंडल हाल कहते हैं। यहाँ रविवार को, तथा और और अवसरों पर भी, व्याख्यान और धार्मिक शिक्षा होती है। यह "हाल" अति विशाल और दर्शनीय है।

बाईं ओर भोजनशाला और रसोई घर है। सबेरे, दोपहर और रात को विद्यार्थी यहां भोजन करते हैं। विद्यार्थी ही परोसने और पकाने वाले हैं। भोजन के समय यहां बड़ा आनन्द आता है। सब लोग प्रेम से एक दूसरे से वार्त्तालाप करते हुए भोजन करते हैं; किसी से घृणा नहीं। जो विद्यार्थी परोसते या पानी देते हैं उनके विषय में किसी के मन में ऊँच नीच का भाव नहीं। जो छात्र निर्धन होने के कारण, अपने श्रम से धन कमाकर विद्याभ्यास करते हैं, उनको यहां कोई दुर्दृष्टि से नहीं देखता! जनसमाज में उलटा उनकी अधिक प्रतिष्ठा होती है। यही कारण है कि अमरीका में निर्धन माता पिता का पुत्र संयुक्त राज्यों का प्रेज़ीडेंट हो सकता है। विपरीत इसके भारतवर्ष के धन सम्पन्न लोग अपने निर्धन देशभाइयों से घृणा करते हैं। उनके उपकार के लिए वे बहुत कम दत्त चित्त होते हैं। भला जब अपने ही देशवासियों से लोग प्रेम नहीं रखते; जब उन्हीं के विषय में ऊँच नीच भाव रखते हैं, तब कैसे उन्नति हो सकती है?

रीयरसन साहब का बनवाया हुआ भौतिक परीक्षागृह (Physical Laboratory) भी यहां देखने योग्य है। इसे देख कर मालूम होता है कि विद्या के प्रेमी किस प्रकार वैज्ञानिक उन्नति के लिये धन व्यय करते हैं। इसकी बनावट ऐसी है जिससे सूक्ष्म से सूक्ष्म प्रयोग करने में कोई विघ्न न हो। दीवारों और छतों में आवश्यकतानुसार नलियों के ले जाने के लिये सूराख हैं। दूसरी छत पर परीक्षा और प्रयोग करने वालों के लिए सब तरह का सामान है। यहां पर विद्यार्थियों का एक कारख़ाना भी है। जिस यन्त्र की आवश्यकता होती है वह यहां तत्काल बना लिया जाता है। सब से नीचे के

तहख़ाने में तीन Dynamos ( डाइनामोज़=यन्त्र विशेष ) और एक यंजिन गरमी पहुँचाने के लिये है।

क़ानूनी शिक्षा के स्कूल की बनावट केम्ब्रिज ( इङ्गलैंड ) के प्रसिद्ध किङ्ग्ज़ कालेज ( King's College ) की ऐसी है। जिसने उस कालिज को देखा है वही समझ सकता है कि यह स्कूल कितना रमणीक और विशाल होगा। इसके साथ एक बहुत बड़ा पुस्तकालय है। एक बड़ा "हाल" विद्यार्थियों के अभ्यास के लिये भी है। जुदा जुदा मेज़ों पर प्राय: चुपचाप बैठे हुए छात्र अपने अपने पाठ में मग्न देख पड़ते हैं। पुस्तकें सामने की भीतों से सटी हुई आलमारियों में रक्खी रहती हैं। जिस पुस्तक की आवश्यकता हो, फ़ौरन वहां से मिल सकती है; यहां ऐसा सुप्रबन्ध है कि पठन पाठन में ज़रा भी विघ्न नहीं होता।

अमरीका और योरप में स्त्रियों का बड़ा आदर है। उनके विद्याभ्यास और शारीरिक तथा मानसिक उन्नति का वैसा ही अच्छा प्रबन्ध है जैसा कि पुरुषों के लिये। स्त्री-पुरुष का आधा अङ्ग है—यह बात विशेष करके इन्हीं देशों में देख पड़ती है। शिकागो-विश्वविद्यालय में क्या स्त्री, क्या पुरुष, सभी विद्याभ्यास करते हैं। कालेज में स्त्री अध्यापिकाएं भी हैं। पुरुषों के रहने के लिए कई बड़े बड़े घर तो हैं ही, स्त्रियों के लिये भी एक विशाल भवन है। स्त्रियों के क्लब भी जुदा हैं; भोजन-शालायें जुदा हैं; व्यायाम-शालायें जुदा हैं। व्यायाम-शालाओं में उन्हें सब प्रकार के खेल सिखलाये जाते हैं। उनके तैरने के लिये सुन्दर स्वच्छ जल का एक तालाब है। समाज की शारीरिक, मानसिक, और आत्मिक

उन्नति तभी हो सकती है जब हमारी मातायें, हमारी बहिनें, हमारी कन्यायें भी सब कामों में उन्नति करें। भारतवर्ष में स्त्री शिक्षा के अभाव को देख कर दुःख होता है। क्या वह जाति कभी उन्नति के शिखर पर पहुंच सकती है जहाँ स्त्रियों की अधोगति हो? अकेले पुरुषों के लिये देशोद्धार नहीं हो सकता। इसे सच मानिये।

इनके सिवा यहां के विश्वविद्यालय की बहुत सी और भी इमारतें हैं। खेल कूद कसरत के लिये एक बहुत बड़ा "जिमनैज़ियम" ( Gymnasium ) है। फुटबाल खेलने के लिए एक चौड़ा मैदान है, जहां प्रत्येक शनिवार को सैकड़ों स्त्री पुरुषों की भीड़ खेल देखने के लिये एकत्र होती है। एक सर्वसाधारण पुस्तकालय है जो सवेरे ८½ बजे से शाम ५½ बजे तक खुला रहता है। तीन लाख रुपया ख़र्च करके विश्वविद्यालय के अधिकारियों ने एक बहुत बड़ा पुस्तकालय बनवाया है। पुस्तकालय के पास एक भौतिक शक्ति-गृह ( Power House ) है जहां से भाफ बड़े बड़े नलों में होती हुई विश्वविद्यालय की सब इमारतों के कमरों में पहुंचती है। बिजली का एक यन्त्रालय ( Electric Plant ) है, जिससे सब कमरों में बिजली का प्रकाश पहुंचता है। पौष के महीने में, गलियों और मकानों पर कई फुट बर्फ जमी रहती है। कमरे में बैठे हुए लोगों को जाड़ा नहीं लगता। उष्ण भाफ के यन्त्र कमरे को गरम रखते हैं। बाहर १० या १५ दर्जे शून्य से नीचे तापमान ( Temperature ) हो, परन्तु कमरे में ७० दरजे की गरमी होती है। विश्वविद्यालय की सड़कों के नीचे भाप के बड़े बड़े नल लगे हैं जो सड़कों की बर्फ को पिघला देते हैं इससे विद्यार्थियों को आराम रहता है।

अब, अन्त में मुझे इस बात का विचार करना है कि शिकागो विश्वविद्यालय विद्यार्थियों के लिये क्यों अधिक लाभकारी है? शिकागो व्यापार की बहुत बड़ी मण्डी है। हज़ारों कारख़ाने, गोदाम और बड़े बड़े व्यापारियों के कारोबार यहाँ हैं। यहाँ ऐसे ऐसे कारख़ाने हैं जहाँ आदमियों की सदैव आवश्यकता रहती है। इसलिए बहुत से विद्यार्थी, जो धन के अभाव से और कहीं कालेज में नहीं पढ़ सकते यहाँ चले आते हैं। विश्वविद्यालय में नौकरी दिलाने का भी एक महकमा है। उसका सम्बन्ध सभी बड़े बड़े कारख़ानों से है। विद्यार्थी जैसा काम कर सकता हो वही काम तीन चार घंटे करके वह अपने ख़र्च के लिए रुपया पैदा कर सकता है। सैकड़ों विद्यार्थी इसी तरह यहाँ पढ़ते हैं। विश्वविद्यालय ने एक कम्पनी भी ऐसी बना रक्खी है जो होनहार निर्धन विद्यार्थियों को १००० रुपये वार्षिक तक ख़र्ज़ देती है; पर उन्हीं को जो तीन चार वर्ष के अन्दर बिना सूद के रुपया अदा करने का प्रण करते हैं। यहाँ एक और भी महकमा है जहाँ कोई १७५ विद्यार्थी विश्वविद्यालय के प्रबन्ध सम्बन्धी काम करके, अपनी फ़ीस का रुपया कमा लेते हैं। ४० या ५० छात्र भोजन शाला में दो घण्टे रोज़ काम कर के अपने भोजन का ख़र्च निकाल लेते हैं। इस विश्वविद्यालय के अध्यापक बहुत योग्य, उदार और सुशील हैं। इसलिए अमरीका के प्रत्येक प्रान्त के विद्यार्थी यहाँ पढ़ने आते हैं।

यहाँ के विश्वविद्यालय की इमारतें शहर से बाहर, मिशेगन नाम की झील के दूसरी तरफ़ हैं। उनके इर्द गिर्द सुन्दर सुन्दर बाग़ और पुष्पवाटिकायें हैं। इससे इमारतों की शोभा दूनी

होगई है। यही कारण है जो शिकागो-विश्वविद्यालय दूर दूर के विद्यार्थियों को आकर्षित कर लेता है। यहां विद्यार्थियों को सब तरह की स्वतन्त्रता है। जहाँ चाहें जायं; जहां चाहें घूमें किसी प्रकार की रोक टोक नहीं।

प्यारे पाठक! मैंने आपको, संक्षेप से, अमरीका के एक बड़े भारी विश्वविद्यालय का वृत्तान्त सुनाया और उसकी शिक्षा-प्रणाली का भी कुछ वर्णन किया। अब आप सोचिये कि क्या भारतवर्ष के जुदा जुदा कालेज एक यूनिवर्सिटी—एक विश्वविद्यालय—के रूप में नहीं लाये जा सकते? मैं तो कोई रुकावट इसमें नहीं देखता। यदि हिन्दू कालेज, अलीगढ़ कालेज, खालसा कालेज, डी० ए० वी० कालेज अमरीका की यूनिवर्सिटियों की भांति हो जायं और अपने विद्यार्थियों को सरकारी परीक्षाओं के पचड़े से निकाल, नियमानुकूल विद्याभ्यास करने पर उन्हें पदवियां दें तो विद्यार्थियों को इस बात का अनुभव हो जायगा कि हम भी स्वतन्त्रता से अपना प्रबन्ध करने योग्य हैं। यह आवश्यक नहीं है कि दूसरों पर अवलम्बन कर के ही हम उन विद्याओं को प्राप्त करें। इसके सिवा विद्यार्थियों को किताबी कीड़े न बनाकर उपयोगी और उपकारी विद्या और कला-कौशल की शिक्षा देनी चाहिये। यह भी स्मरण रहे कि जिस प्रकार अमरीका के धनाढ्य पुरुष अपनी सम्पत्ति को जाति के उपकार के लिए अर्पण करते हैं, उसी प्रकार, हमें भी अपने धन का सदुपयोग करना चाहिए। बिना उसके भारत का कल्याण नहीं हो सकता।

एक बड़ी भारी शिक्षा जो हमको अमरीका से मिलती है वह आपस का प्रेम है। जैसे अमरीका में भिन्न भिन्न मतों के

विद्यार्थी एक ही कालेज में लिखते पढ़ते, उठते बैठते और मिलते जुलते हैं वैसे ही हमारे देश में भी होना चाहिये। प्रत्येक के हृदय में दूसरे के विचारों के लिए सन्मान होना उचित है, यदि कोई किसी बात में हमसे भिन्न मत रखता है तो उससे घृणा न करके, जिसमें हम और वह सहमत हैं, उसमें उसके साथ मिल कर काम करना चाहिए।



# अमरीका में योग की चर्चा



अमरीका के लोग बड़े धुनी होते हैं। कोई बात सुनने में आए तो फौरन उसके जानने की इच्छा रखते हैं, इसीलिए दूसरे देशों के लोग अमरीकनों को Curiosity hunters अर्थात कौतुक प्रेमी कहते हैं। जिन दिनों मैं शिकागो यूनिवर्सिटी में पढ़ता था, उस समय वहां मेरी भेंट मिस्टर बेलगम से हुई। यह महाशय विसकान्सिन रियासत के रहने वाले थे और शिकागो यूनिवर्सिटी में शिक्षा पा रहे थे। हम दोनों में मित्रता होगई। मिस्टर बेलगम ने मेरे व्याख्यानों के सम्बन्ध में नोटिस छपवाए और स्वयं उनके प्रबन्ध कर्ता, नियत हुए। ठहरा यह कि वे भिन्न भिन्न सभा सोसाइटियों के अधिकारियों के पास जाकर मेरे व्याख्यानों के दिन निश्चित करें। और उनसे जो आमदनी हो उसे हम लोग बांट लिया करें। एक रात को मुझे स्पृचुवल सोसाइटी के सामने व्याख्यान देना था। व्याख्यान सुनने के लिये खासी भीड़ हुई। हिन्दुस्तानी पोशाक में मैं प्लेटफार्म पर खड़ा हुआ व्याख्यान दे रहा था। बहुत से लोग तो केवल मेरी पोशाक देखने के लिए आए थे और बाकी अध्यात्म विद्या जानने वाली एक रमणी के अजीव करतबों को देखने के लिए एकत्रित हुए थे। जब मैं व्याख्यान दे चुका तो वह स्त्री प्लेटफार्म पर आ विराजमान हुई। और लगी मरे हुए प्रेतों को बुलाने। जिन लोगों के सम्बन्धी मर गये थे, जो ममतावश उनका हाल चाल जानने के इच्छुक थे, उन्होंने

भाँति भाँति के प्रश्न उस देवी से पूछे। वह सन्तोष जनक उत्तर दे रही थी और मरी हुई आत्माओं की बातें बता रही थी। मुझ पर क्योंकि बचपन से आर्य्य समाज का प्रभाव अधिक पड़ा हुआ था, इसलिए मैंने उस स्त्री की बातों को बाज़ीगर का खेल ही समझा और उस पर कुछ ध्यान नहीं दिया। व्याख्यान देकर मैं चला आया और वह बात वहीं पर खतम होगई।

दो वर्षों के बाद जब मैं वाशिंगटन स्टेट विश्वविद्यालय में भरती होने के लिए शियेटल आया तो मुझे योग के विषय पर अमरीकन लोगों की राय जानने की अत्यन्त इच्छा हुई। एक दिन हमारे विश्वविद्यालय में शियेटल नगर का एक प्रसिद्ध धनिक व्याख्यान देने के लिए आया। विश्वविद्यालय के बड़े हाल में सब विद्यार्थी एकत्रित हुए। उस करोड़पति ने अपना व्याख्यान आरम्भ किया। उसकी अवस्था लगभग बावन वर्ष की होगी। लेकिन शरीर था बड़ा तन्दुरुस्त। अपने जीवन की सफलता का रहस्य उसने बतलाना आरम्भ किया। सब विद्यार्थी मन्त्र मुग्ध की तरह उसका व्याख्यान सुन रहे थे। प्रारम्भ में उसने कहा कि जीवन की सफलता की सच्ची कुञ्जी मन की एकाग्रता है। जो पुरुष या स्त्री अपने मनकी शक्तियों को केन्द्रीभूत कर अपने काम में लग जाते हैं, सफलता उनकी दासी बन जाती है। इसी सिद्धान्त की महत्ता को व्याख्यान दाता ने अपने जीवन की घटनाओं के साथ मिलाकर हमलोगों को बतलाया कि अपनी आठ वर्ष की उमर में वह तीन रुपये पर साप्ताहिकघरों में नौकरी किया करता था। जब उसकी उमर बारह वर्ष की हुई और उसका शरीर पुष्ट हुआ तो वह अपने कसबे के इर्द गिर्द लकड़ियाँ

चीरने में खास प्रसिद्धि रखता था। मजदूरी का दर्वाजा उसके लिए सब जगह खुला था क्योंकि जिस काम को वह करता उसमें अपनी सारी शक्तियाँ लगा देता था। उसके अपने शब्द यह हैं—

"मैं जिस काम को पकड़ता उसी को अच्छी तरह करता। मैं ने सब किस्म का काम किया है—बर्तन साफ करना, मकान बुहारना, कल कारखाने की मजदूरी, जमीन गोड़ना इत्यादि—परन्तु किसी काम में भी मैंने आलस्य नहीं किया। एशिया के लोग जिस चीज को योग कहते हैं मैं उसी को जीवन की सफलता की कुञ्जी मानता हूं। काम चाहे कितना ही छोटा क्यों न हो लेकिन उसे कभी भी बेगारी की तरह नहीं करना चाहिए। बेगार की आदत पकड़ लेने वाला चरित्र-भ्रष्ट हो जाता है और दुनिया में वह किसी काम के लायक नहीं रहता। सोलह वर्ष की उमर में मेरे इस गुण की ख्याति व्यापारियों के कानों तक पहुंच गई और बीस वर्ष की उमर में मैं एक बड़े अच्छे कारोबार का भागीदार बन गया। अपने जीवन के उस परम प्यारे मन की एकाग्रता के सिद्धान्त को मैं ने अपना सच्चा साथी बनाया। यदि मैंने किसी किताब को पढ़ा तो उसे आद्योपान्त खूब समझ कर पढ़ा। मैंने यह सीख लिया कि एक अच्छी तरह से पढ़ी हुई पुस्तक बीस बेगारी से देखी हुई पुस्तकों के मुकाबिले में लाख दर्जे अच्छी उपयोगी सिद्ध होती है। मेरी अपनी राय है कि विद्यार्थियों को बालक-पन से ही मन की एकाग्रता के सिद्धान्त के गुणों का उपासक बनाना चाहिए ताकि वे ईश्वर के अनमोल खजाने के दरवाजों को खोल सकें।"

पाश्चात्य देशों के लोग योग का अर्थ क्या समझते हैं, यह बात मुझे उस दिन जान पड़ी। मैंने यह समझा था कि पर्वत की कन्दराओं में ही बैठकर योगसाधन किया जा सकता है लेकिन उसदिन थियेटर के उस धनिक को मैंने एक सच्चे योगी के रूप में देखा। अमरीका में योग के इस अङ्ग की व्याख्या में हजारों किस्म की पुस्तकें निकलती चली जा रही हैं। मन की अमोघ शक्ति क्या क्या अद्भुद बातें कर सकती है इस बात को अमरीकन लोग भली प्रकार समझने लगे हैं। "न्यू थाट" के नाम से योग के इस स्वरूप की व्याख्या में पत्र और पत्रिकाएँ विद्वानों के लेखों को जनता के सामने रखती हैं, सभा सोसाइटियों में नित्य नए व्याख्यान प्रोफेसर लोग इस विषय पर देते हैं, और सबसे बढ़कर बात यह है कि शिक्षा विभाग के मुखिया इन सब वसूलों का समावेश पाठ-शालाओं में कर रहे हैं।

योग की चर्चा अमरीका में निसन्देह बड़े ज़ोरों पर है। शरीर-विद्या-विशारद इसके द्वारा शरीर के रग पट्ठों की मज-बूती कर रहे हैं। "Physical culture" नाम की बड़ी प्रसिद्ध मैगज़ीन न्यूयार्क से निकलती है। उसके पढ़ने वाले संसार के सभी सभ्य देशों में पाए जाते हैं। उसका मुख्य उद्देश्य शारीरिक उन्नति है और उसका सम्पादक नई से नई बातें खोज खोज कर अपने ग्राहकों को सेवा करता है। कई उस्तादों ने अमरीका के बड़े बड़े शहरों में अखाड़े खोल कर व्यायाम के नये ढङ्गों का प्रचार लोगों में किया है। इस प्रकार नई दुनिया के लोगों में अध्यात्मवाद की चर्चा हर पहलू से होने लगी है। थियोसोफ़िकल सोसाइटी के प्रेमियों के द्वारा कुछ लोग स्प्रचुवल सायंस की खोज करने में लगे हैं, बहुत

से प्रोफेसरों ने प्राणायाम सिखलाने के स्कूल खोले हैं, सारांश यह कि जिस विद्या को भारतवर्ष के लोग छिपा छिपा रखते थे, जिसके नाम से सैकड़ों फ़क़ीर अपनी दूकानदारी चला रहे हैं, जिस योग की सिद्धियों पर भारतीय पंडित घंटों व्याख्यान देकर जनता का दिल बहलाते हैं उस विद्या की तलाश में अमरीका के लोग उठ खड़े हुए हैं और अपनी सारी शक्ति लगाकर वे इस विद्या के रहस्य को समझने की चेष्टा कर रहे हैं। ईश्वर ने चाहा तो पचास-साठ वर्षों के बाद अमरीका में योग की सिद्धियों का खजाना जन साधारण की सम्पत्ति हो जायगी।



# धार्मिक स्वतंत्रता के पुजारी अमरीकन



न महापुरुषों ने अमरीका देश बसाया था वे धार्मिक स्वतन्त्रता के अनन्य भक्त थे। अपने प्यारे इङ्गलैण्ड में उन्हें धार्मिक स्वतन्त्रता प्राप्त न थी, अतएव अपनी जन्मभूमि को नमस्कार कर वे नई दुनिया की ओर चल दिये। यह उन दिनों की बात है कि जब जहाज हवा के सहारे चलते थे। इङ्गलैण्ड और नई दुनिया के बीच तुफानी अटलाण्टिक महासागर, उस महासागर को लाँघ कर, अपने पूर्वजों की मातृभूमि का त्याग कर केवल धार्मिक स्वतंन्त्रता के लिये एक नए देश में हिजरत कर जाना सचमुच बड़े ही आत्मिक बल का काम है और ऐसा काम उन अङ्गरेज़ स्त्री पुरुषों ने किया। मेफ्लावर नाम का जहाज़ जब इन आत्माओं को अपनी जन्मभूमि से दूर ले जा रहा होगा तो उस समय उनके हृदयों में कैसे कैसे भाव उदय होते रहे होंगे। कौन जानता था कि मेफ्लावर के मुट्ठी भर मुसाफिर किसी काल में यूनाइटेड स्टेट्स आफ अमरीका के जन्मदाता बन जायँगे और उनकी सन्तान इन हिजरत करने वालों को "पिलग्रिम फ़ादर्स" "Pilgrim fathers" कह कर श्रद्धा से स्मरण करेगी।

नई दुनिया की वह भूमि स्वतंन्त्रता के प्रेमियों के लिये आश्रम बन गई। धीरे धीरे यात्रियों की संख्या बढ़ी, उनकी बस्तियाँ बन गईं, उनके शहर आबाद हो गये और उनकी

संख्या लाखों तक पहुंच गई। धार्मिक स्वतन्त्रता के पुजारियों को राजनीतिक स्वतन्त्रता के लिये युद्ध करना पड़ा और श्रद्धावान यात्री राजनीतिक युद्ध में विजय पताका उड़ाते हुए निकले। योरुप के भिन्न भिन्न देशों के दुखी लोग इस स्वराज्य आश्रम की ओर दौड़े। घर बार त्याग कर हजारों आयरिश, जर्मन, फ्रान्सीसी और इटैलियन नई दुनिया में पहुँचे। इसाई धर्म की सभी शाखाओं के मानने वाले इस देश में आकर बस गए। और उन्हें बराबर के अधिकार मिले। जिन यहूदियों को योरूप की इसाई जातियों ने मिटा देने की चेष्टा की थी वे भी न्यूयार्क नगर में आकर स्वतंन्त्र विचरने लगे। नई दुनिया मानो एकमहासागर बन गया।

लेकिन काले गोरे का भेद न मिटा। जिन हबशियों को गोरे लोग अफरीका से पकड़ कर अपने यहाँ लाये थे, जिनके परिश्रम से मजूरी और मिसीसिपी नदियों की उपजाऊ भूमि सोना उगलने लगी थी उन हबशियों की संख्या भी समय पाकर काफी हो गई और वे अपने मानवी अधिकारों की माँग करने लगे। उनका पक्ष लेकर कई दयालु अमरीकन खड़े हो गये और नई दुनिया में लोमहर्षण युद्ध का सूत्रपात हुआ। अब्राहम लिङ्कन ने अपनी बुद्धिमानी से अपने देश को दो भागों में विभक्त होने से बचा लिया और हबशी लोगों को देश के कानून के अनुसार जन्म सिद्ध अधिकार प्राप्त हुए। धार्मिक स्वतंत्रता तो उन्हें पहले से ही प्राप्त थी परन्तु उसकी सार्थकता को उन्होंने अनुभव नहीं किया था। धीरे धीरे शिक्षा अफरीका के इन बच्चों को सभ्यता सिखलाई और काले आदमियों के स्कूल, कालेज और विश्वविद्यालय नई दुनिया में स्थापित हो गए।

जिन दिनों मैं शिकागो यूनिवर्सिटी में जाकर भर्ती हुआ था उस समय विश्वविद्यालय में प्रायः सभी देशों के विद्यार्थी थे। भारत से मैं अकेला ही आया हुआ था—एक बार जान हापकिन्स यूनीवर्सिटी प्रोफेसर ब्लूम फील्ड शिकागो विश्वविद्यालय में व्याख्यान देने के लिए आए। प्रोफेसार साहब संस्कृत भाषा के उद्भट्ट विद्वान माने जाते थे। आप हिन्दू धर्म पर व्याख्यान देने वाले थे। विश्वविद्यालय के बड़े हाल में प्रोफेसार महोदय के विद्वत्ता पूर्ण भाषण हुए। पहले व्याख्यान में मैं न जा सका। जब मेरे छात्रालय के विद्यार्थियों ने रात के समय मेरे साथ व्याख्यान की चर्चा की और यह बतलाया कि प्रोफेसर महोदय ने हिन्दू धर्म के विरुद्ध बहुत सी बातें कही हैं तथा वेदों की निन्दा की है तो मेरी इच्छा भाषण सुनने की हुई। नियत समय पर मैं भी हाल में पहुँचा। प्रोफेसर महाशय ने जब वेदों के उन मंत्रों को अशुद्ध पढ़ा कि जो मुझे कंठाग्र थे और जिनका अर्थ मैं भली प्रकार जानता था तो मेरी उत्सुकता और भी बढ़ गई। जब व्याख्यान दाता ने उन मंत्रों के उलट पुलट अर्थ कर हिन्दू धर्म को नीचा दिखाने की चेष्टा की तो मुझमें क्रोध की चिनगारियाँ सुलग पड़ी और व्याख्यान खतम होते ही मैंने फौरन खड़े होकर लोगों को सम्बोधित कर कहना आरम्भ किया—

"मैं हिन्दुस्तान से आता हूँ। हिन्दू धर्म के विषय में मैंने विद्वान, पण्डितों के मुख से कुछ सुना है और काशी जी में रह कर संस्कृत का कुछ अध्ययन भी किया है। प्रोफेसर साहब ने जिन मंत्रों को पढ़ कर हिन्दू धर्म की क्षुद्रता दिखलाई है उनका अर्थ वे ठीक नहीं समझे। मैं आपको उन मन्त्रों का अर्थ समझाता हूँ—"

"मैं जब ऐसा व्याख्यान दे रहा था तो एक ईसाई मिशनरी ने आकर मेरे कान में यह कहा--"अगर आप चुप नहीं करेंगे तो मैं आपको पुलीस के हवाले कर दूँगा।" उसकी बात से भयभीत होकर मैंने व्याख्यान बन्द कर दिया। मैं अमरीका में नया ही आया था इसलिए मुझे अमरीकन कानून की बिलकुल वाकफियत न थी। मैंने समझा कि जैसे मेरे देश में गोरे आदमियों के कहने से मेरे देश वासियों को पुलीस फौरन हवालात दे देती है, ऐसी ही शायद यहाँ भी होता होगा। इसी विचार से मैंने बोलना बन्द कर दिया। जब हम सब लोग हाल के बाहर आए तो सड़क पर मेरे अमरीकन मित्रों ने मेरे व्याख्यान बन्द करने का कारण पूछा। जब मैंने उन्हें कारण बतलाया तो वे सब खिलखिला कर हँस पड़े और बोले--"तुम्हें आज अच्छा चकमा मिला। भला इस आजाद देश में ऐसी छोटी सी बात पर हवालात हो सकता है?" इस प्रकार बातें करते हुए हम अपने बोर्डिङ्ग हौस में आगए। दूसरे दिन विश्वविद्यालय के दैनिक पत्र "डेली मारून" में धार्मिक स्वतन्त्रता पर लेख छपा और सम्पादक महोदय ने मेरा पक्ष बड़े जोरों से समर्थन किया और यह लिखा कि हिन्दुस्तानी होने की हैसियत से मिस्टर देव को अपना पक्ष कहने का हक था और जो गलत बयानी मिस्टर देव के खयाल में प्रोफेसर ब्लुनफील्ड ने की थी उसका हिन्दुस्तानी पहलू श्रोताओं को बतलाना आवश्यक था। अमरीकन लोगों के इस धार्मिक स्वतंन्त्रता के प्रेम ने मुझे उनका अत्यन्त भक्त बना दिया और जितने वर्ष मैं अमरीका में रहा मैंने इस बात को बराबर देखा कि जब जब कोई संकीर्ण हृदय पुरुष या स्त्री धार्मिक स्वतंन्त्रता

के विरुद्ध आचरण करती तो उदार अमरीकन फौरन उसकी भर्त्सना करने के लिए खड़े हो जाते थे। अमरीकन लोगों में धार्मिक स्वतन्त्रता के प्रति बड़ी श्रद्धा है क्योंकि वे जानते हैं कि उनके बुजुर्ग केवल धार्मिक स्वतन्त्रता के लिए ही अपना प्यारा देश त्याग कर आए थे। मानसिक उत्थान के लिए मजहबी आजादी एक अनमोल रत्न है। जिस समाज में संकीर्णता है, जिसमें विचारों की स्वतन्त्रता का अभाव है, जहाँ लोग मजहब के ठीकेदार मौलवी और पंडितों के गुलाम हैं वह समाज कभी भी उन्नति नहीं कर कर सकता। अमरीकन लोगों ने इस सद्गुण के कारण ही संसार में अद्भुद चमत्कार कर दिखलाए हैं और जब तक वे इस पुनीत सिद्धान्त को अपने प्राणों से प्यारा समझते रहेंगे तब तक उनकी जाति सदा फूलती फलती रहेगी।

---

"मैं जब ऐसा व्याख्यान दे रहा था तो एक ईसाई मिशनरी ने आकर मेरे कान में यह कहा—"अगर आप चुप नहीं करेंगे तो मैं आपको पुलीस के हवाले कर दूँगा।" उसकी बात से भयभीत होकर मैंने व्याख्यान बन्द कर दिया। मैं अमरीका में नया ही आया था इसलिए मुझे अमरीकन कानून की बिलकुल वाकफियत न थी। मैंने समझा कि जैसे मेरे देश में गोरे आदमियों के कहने से मेरे देश वासियों को पुलीस फौरन हवालात दे देती है, ऐसी ही शायद यहाँ भी होता होगा। इसी विचार से मैंने बोलना बन्द कर दिया। जब हम सब लोग हाल के बाहर आए तो सड़क पर मेरे अमरीकन मित्रों ने मेरे व्याख्यान बन्द करने का कारण पूछा। जब मैंने उन्हें कारण बतलाया तो वे सब खिलखिला कर हँस पड़े और बोले—"तुम्हें आज अच्छा चकमा मिला। भला इस आजाद देश में ऐसी छोटी सी बात पर हवालात हो सकता है?" इस प्रकार बातें करते हुए हम अपने बोर्डिङ्ग हौस में आगए। दूसरे दिन विश्वविद्यालय के दैनिक पत्र "डेली मारून" में धार्मिक स्वतन्त्रता पर लेख छपा और सम्पादक महोदय ने मेरा पक्ष बड़े जोरों से समर्थन किया और यह लिखा कि हिन्दुस्तानी होने की हैसियत से मिस्टर देव को अपना पक्ष कहने का हक था और जो गलत बयानी मिस्टर देव के खयाल में प्रोफेसर ब्लूनफील्ड ने की थी उसका हिन्दुस्तानी पहलू श्रोताओं को बतलाना आवश्यक था। अमरीकन लोगों के इस धार्मिक स्वतंन्त्रता के प्रेम ने मुझे उनका अत्यन्त भक्त बना दिया और जितने वर्ष मैं अमरीका में रहा मैंने इस बात को बराबर देखा कि जब जब कोई संकीर्ण हृदय पुरुष या स्त्री धार्मिक स्वतंन्त्रता

के विरुद्ध आचरण करती तो उदार अमरीकन फौरन उसकी भर्त्सना करने के लिए खड़े हो जाते थे। अमरीकन लोगों में धार्मिक स्वतन्त्रता के प्रति बड़ी श्रद्धा है क्योंकि वे जानते हैं कि उनके बुजुर्ग केवल धार्मिक स्वतन्त्रता के लिए ही अपना प्यारा देश त्याग कर आए थे। मानसिक उत्थान के लिए मजहबी आजादी एक अनमोल रत्न है। जिस समाज में संकीर्णता है, जिसमें विचारों की स्वतन्त्रता का अभाव है, जहाँ लोग मजहब के ठीकेदार मौलवी और पंडितों के गुलाम हैं वह समाज कभी भी उन्नति नहीं कर कर सकता। अमरीकन लोगों ने इस सद्‌गुण के कारण ही संसार में अद्‌भुत चमत्कार कर दिखलाए हैं और जब तक वे इस पुनीत सिद्धान्त को अपने प्राणों से प्यारा समझते रहेंगे तब तक उनकी जाति सदा फूलती फलती रहेगी।

---

# अमरीका में समाज सङ्गठन की शिक्षा

भारत से बाहर जाने वाले विद्यार्थी को पहली बात जो अमरीकन लोगों में खासतौर से दिखलाई देती है, जिसका प्रभाव उसके हृदय पर तत्काल पड़ता है, वह है अमरीकन लोगों का सामाजिक संगठन। संगठन के अद्भुत चमत्कार उसे चारों ओर दिखलाई देते हैं। जब वह व्यापार की ओर दृष्टि डालता है तो उसे करोड़ों रुपए की पूँजी रखनेवाली कम्पनियों की दूकानें प्रत्येक बड़े शहरों में दिखलाई देती हैं। शिकागो के मार्शल फील्ड की दुकान तो जगत प्रसिद्ध है ही, परन्तु इसके अतिरिक्त प्रत्येक व्यवसाय का संगठन बल देश के व्यापार को दिन दूनी रात चौगुनी तरक्की दे रहा है जब वह समाचार पत्रों और पत्रिकाओं की ओर दृष्टि डालता है तो उसके आश्चर्य्य की सीमा नहीं। रहती दैनिक पत्रों की लाखों प्रतियां छपती हैं, सुन्दर सचित्र पत्रिकाओं की ग्राहक संख्या भी कई लाख तक पहुँच जाती है और उपयोगी पुस्तकों की बिक्री का तो कहना ही क्या? धार्मिक सुसाइटियों की शाखाएँ वृक्ष की टहनियों की तरह सारे देश में फैली हुई हैं, सारांश यह कि जिस काम को अमरीकन लोग अपने हाथ में लेते हैं उसे वे संगठन बल से बहुत शीघ्र लोक प्रिय बना देते हैं।

अब यहां पर यह प्रश्न स्वाभाविक उठता है कि इस प्रकार के सामाजिक संगठन की शिक्षा अमरीकन सन्तान को

किस प्रकार दी जाती है? इसका उत्तर सुनिये! जब बच्चे स्कूल में पढ़ने के लिये जाते हैं तो उन्हें वहाँ पर स्कूल की वफादारी की शिक्षा मिलती है। बच्चे वहां पर यह सीखते हैं कि उनका स्कूल उनकी अपनी संस्था है और उसका हानि लाभ उनका अपना हानि लाभ है। स्कूल की यदि कोई टीम फुटबाल या बेसबाल खेलने के लिये दूसरे किसी स्कूल की टीम के मुकाबले में जाती है तो अपने स्कूल की टीम का पक्ष—वफादारी—विद्यार्थियों के लिये कर्त्तव्य समझा जाता है। प्रत्येक स्कूल, कालेज और विश्वविद्यालय की अपनी अपनी जय घोषणा होती है और विद्यार्थी लोग प्रत्येक उचित अवसर पर अपनी जय घोषणा कर हर्षनाद करते हैं। विद्यार्थियों का आपस में संगठनात्मक एक खास नियम रहता है और वह यह है कि कोई विद्यार्थी किसी दूसरे विद्यार्थी की चुगली अध्यापक के पास जाकर न करे। श्रेणी में यदि किसी विद्यार्थी से कोई अनुचित काम हो जाय तो अध्यापक भले ही अपनी स्वतन्त्र कोशिश से उस बात को मालूम कर ले, लेकिन अगर कोई भी विद्यार्थी अध्यापक के पास जाकर खुफिया का काम करे तो उससे बढ़कर नीचता दूसरी नहीं समझी जाती। ऐसे विद्यार्थी को उसके साथी अत्यन्त घृणा की दृष्टि से देखते हैं। उसे छूते तक नहीं और अपनी खेलों में उसका वहिष्कार कर देते हैं।

सामाजिक संगठन में मनुष्यत्व की बड़ी प्रतिष्ठा है। अमरीकन विद्यार्थी कायर से बड़ी नफ़रत करते हैं। जब कोई विद्यार्थी अपनी टीम में किसी भी बड़े विद्यार्थी से अपमान सह लेता है तो उसे दूसरे विद्यार्थी बड़ा नीच समझते हैं, इसलिये उस विद्यार्थी को अपनी मान-रक्षा के हित लड़ाई

करनी पड़ती है। वह भले ही मार खा जाय, इसकी कुछ परवाह नहीं, लेकिन उसे यह साबित कर देना चाहिये कि वह अपमान को चुपके से सहन नहीं कर सकता। जब कोई बड़ा मज़बूत विद्यार्थी अपने से कमज़ोर विद्यार्थी पर हमला करता है, या कई एक विद्यार्थी किसी अकेले विद्यार्थी को सताते हैं तो लोगों में उनके दुष्कर्म की बड़ी निन्दा होती है। अमरीकन लोगों ने अपनी समाज को ऐसे नियमों पर ढाल लिया है कि वहाँ कायरता और अत्याचार के लिये कोई गुञ्जाइश नहीं रह गई। बालकपन से ही माता पिता और आचार्य्य बच्चों को संगठन के मूल तत्वों की शिक्षा देते हैं।

एक बार आरेगन यूनीवर्सिटी में एक भयङ्कर घटना हो गई। आरेगन यूनीवर्सिटी यूजीन नगर में स्थित है। यह शहर विलामेट नदी के किनारे पर आबाद है। आरेगन विश्व विद्यालय के समीप ही इस नदी से निकली हुई एक बड़ी रमणीक नहर बहती है जिसके दोनों किनारों पर सायेदार वृक्षों की कतारें हैं। फुर्सत के समय विश्वविद्यालय के छात्र अपनी प्यारी युवतियों के साथ नौका में बैठकर इस नहर में जल क्रीड़ा का आनन्द लेते हैं। एक दिन एक लड़की एक नवयुवक के साथ नौका में बैठकर विलामेट नदी के सुन्दर दृष्य देखने गई। शाम को वह अपने घर नहीं पहुँची। माता पिता ने अधिक सन्देह नहीं किया। दूसरे दिन लड़की का पिता विश्वविद्यालय के प्रेसीडेंट के पास आया और लड़की के गुम होने की बात कही। प्रेसीडेंट महोदय ने फौरन भय सूचक घन्टा बजवा दिया। सब लड़के एक बड़े हाल में एकत्रित हुए। विश्वविद्यालय में छुट्टी कर दी गई और दस-दस पन्द्रह-पन्द्रह लड़कों के दल बना कर उत्तर दक्षिण पूरब

पश्चिम—चारों तरफ तलाश करने के लिए भेजे गये। शाम को यह पता लगा कि वह लड़की अकेली नहर की ओर नाव खे रही थी। आखिर रात के दस बजे उस लड़की की लाश नहर के अन्दर से मिली। ऐसा जान पड़ा कि बिलामेट नदी से जिस समय नौका नहर की ओर मुड़ी तो जल की तीव्र गति के कारण वह लड़की उसे संभाल न सकी और नाव एक पत्थर से जाकर टकरा जाने के कारण टूट गई और उसमें पानी आने लगा। इसी से वह नौका डूब गई और लड़की भँवर में फंस गई। नहर के अन्दर जो झाड़ झंखाड़ उगे हुए थे उन्हीं में लाश फँसी हुई मिली। दूसरे दिन विश्वविद्यालय में शोक सभा मनाई गई और प्रेसीडेंट साहब ने उस लड़की के गुणों का बखान कर उसके माता पिता के साथ हार्दिक सहानुभूति प्रगट की। इस प्रकार अमरीका में सामाजिक संगठन की शिक्षा विद्यार्थियों को मिलती है।

जब मैं वाशिङ्गटन यूनीवर्सिटी में पढ़ता था तो वहाँ पर एक बार विद्यार्थी सभा के अधिकारियों का चुनाव होने लगा। हमारे बोर्डिंग हाउस के एक विद्यार्थी का नाम सभापित के लिए लिया गया। जब वोट देने का समय आया तो कई विद्यार्थी मेरे पास वोट लेने के लिए आए और उन्होंने मुझसे उस विद्यार्थी के हक में वोट देने को कहा। जब मैंने कुछ आपत्ति की और दूसरे बाहर के विद्यार्थी का नाम पेश किया तो वे सब मुझ पर खूब बिगड़े। आख़िर मैंने उनका कहना मान लिया और उस दिन से यह बात मेरे समझ में आगई कि सामाजिक संगठन के लिए दल के साथ चलना ज़रूरी हो जाता है। और वहां "Give and take" "दो और लो" का सिद्धान्त अत्यन्त आवश्यक है। समाज में सब बातें हमारी ही मर्जी के

अनुकूल नहीं हो सकतीं। हमें दूसरों की सम्मति, उनके हार्दिक भावों का अवश्य ख्याल करना होगा। केवल एक बात हमारी मरज़ी के विरुद्ध हो जाने के कारण हम किसी का त्याग नहीं कर सकते। खास कर व्यक्तिगत बातों का बलिदान सामाजिक सङ्गठन के लिए नितान्त आवश्यक है। सामाजिक सङ्गठन करने की इच्छा रखने वाले लोगों को सबसे पहले इतनी जानकारी कर लेनी उचित है कि कहाँ पर व्यक्तिगत बातों का अन्त और सामाजिक हितों का प्रारम्भ होता है और सामाजिक हित के सामने व्यक्तिगत हित की कुर्बानी करनी ही चाहिये। जो समाज इस सिद्धान्त को समझ लेता है, जिसके सदस्य अपनी सन्तान को शिक्षा इस सिद्धान्त को सामने रख कर देते हैं, उस समाज का सङ्गठन पहाड़ की चट्टान की तरह सुदृढ़ हो जाता है।

सामाजिक सङ्गठन की इस शिक्षा का प्रत्यक्ष प्रमाण अमरीका में बाजार, स्टेशन, स्कूल, कालेज—सभी स्थानों पर लोगों में मिलने से दिखलाई देता है। कोई भी स्त्री या पुरुष जब किसी काम को करने लगता है तो वह फ़ौरन पहिले यह देख लेता है कि उसके काम से दूसरे व्यक्ति को कोई कष्ट तो नही पहुँचेगा, अतएव पठित समाज में "Pardon me" अर्थात "क्षमा कीजिये" यह शब्द स्त्री पुरुषों के मुख से बराबर सुनाई देते हैं और शिक्षित व्यक्ति की पहचान इस बात से की जाती है कि उसका स्वभाव "obliging" बाधित करने का हो। दूसरे स्त्री या पुरुष को सेवा से प्रसन्न करना, उसकी कठिनाई को आसान करने में सहायता देना, किसी की हार्दिक वेदना में हिस्सा बटाना—यह गुण अमरीकन समाज में प्रायः पाये जाते हैं। जो विद्यार्थी अपना घर बार छोड़ कर

अमरीका में पढ़ने जाते हैं वे वहाँ के गृहस्थों में ऐसे दैवी गुणों को देख कर उनपर मोहित हो जाते हैं। वे देखते हैं कि उनकी अशुद्ध अंग्रेज़ी को सुनकर अमरीकन लोग बड़े प्रसन्न होते हैं और उत्साह पूर्ण शब्द कहकर उन्हें बढ़ावा देते हैं। यूनि-वर्सिटी में प्रोफ़ेसर लोग उन्हें बड़े प्रेम से अपने घर बुलाते हैं और उनसे उनके देश की बातें पूछते हैं। इस प्रकार अम-रीका में गये हुये हमारे विद्यार्थी समाज सङ्गठन का वहाँ पर मधुर रस पान करते हैं।



# मैं सन १९११ में



न् १९११ के मई महीने की १३ तारीख को मैं नई दुनिया के बोस्टन नगर से इङ्गलैण्ड की तरफ रवाना हुआ। मेरा पढ़ना खतम हो गया था। जिस उद्देश्य निमित्त मैं काशी से निकला था, जिस स्वतंत्रता देवी के दर्शन करने के लिए मैंने इतनी कठिन यात्रा का सामना किया था, वह उद्देश्य मेरा पूरा हो गया। बोस्टन से मैं एक जहाज में नौकरी कर मानचेस्टर पहुँचा। मानचेस्टर से एक अमरीकन यात्री मिस्टर क्लार्क के साथ मैं लन्दन की तरफ पैदल रवाना हुआ। सवा सौ मील तक हम दोनों इङ्गलिस्तान के ग्रामों कस्बों और नगरों के दृश्य देखते हुए चले गये। इसके बाद मैंने रेल पकड़ी और लन्दन आया। लन्दन में इन दिनों बृटिश सामराज्य के बादशाह जार्ज पञ्चम की राजगद्दी का महोत्सव था। उसके कारण लन्दन नगर में बड़ी चहल पहल थी। यों तो संसार के सभी देशों के लोग प्रत्येक समय में अंग्रेजों की इस इन्द्रपुरी में पाए जाते हैं पर इस अवसर पर खास तौर से इस नगर की शोभा दर्शनीय होगई थी। शेपहर्ड बुश के पास बड़ी विशाल प्रदर्शिनी का आयोजन था जहाँ हजारों दर्शकों की भीड़ बराबर लगी रहती थी। भारत के अमीर तथा राजे महाराजे इस अवसर पर यहाँ पधारे हुए थे और वे भी इस महोत्सव के आमोद प्रमोद में पूरा भाग ले रहे थे।

मैं यहाँ बहुत दिनों तक नहीं ठहरा। यहाँ पर कुछ भारतीय बन्धुओं से मिल मिला कर तथा लन्दन के जगत प्रसिद्ध उद्यान

"हाइड पार्क" के कौतुक पूर्ण दृश्य देखकर मैंने इंगलिश चैनेलको पार किया और पेरिस पहुँचा। पेरिस में इन दिनों जो प्रसिद्ध देश भक्त उपस्थित थे मैंने उनके दर्शन किए। फ्रांसीसियों का यह नगर तो बड़ा ऐतिहासिक है और मैं यूनीवर्सिटी में इतिहास का खास विद्यार्थी था इसलिए स्वाभाविक ही मेरी इच्छा पेरिस-भ्रमण की हुई। प्रायः सभी ऐतिहासिक स्थानों की मैंने प्रदक्षिणा की और फ्रान्स के पुराने इतिहास की स्मृति को ताजा किया। यहाँ से मैं स्विटजर लैंड गया और वहाँ के सुन्दर नगरों की सैर की। जिनेवा झील के मनोहर दृश्य जगत-विख्यात हैं। उनका सौंदर्य मुझे कभी न भूलेगा। जनेवा से लूजिरन होता हुआ मैं इटली की तरफ रवाना हुआ। रास्ते में एलपस पहाड़ के बीच से गाड़ी पर बैठे हुए नैसर्गिक दृश्यों की छटा बड़ी ही हृदय-ग्राही है। उन सब भव्य दृश्यों को देखता हुआ मैं जिनोवा पहुँचा। यहीं से मुझे कोलम्बो के लिए जहाज पकड़ना था। जिनोवा में मैं केवल दो दिन रहा और एक जर्मन कम्पनी के एजन्ट को बीस पौंड देकर तीसरे दर्जे का टिकट खरीद लिया। ठीक समय पर जहाज जिनोआ से चला।

जिनोआ से सिलोन तक का मेरा सफर बड़े आनन्द से कटा। जहाज पर के जर्मन मुसाफिरों का व्यवहार मेरे साथ बड़ा अच्छा था। भूमध्य सागर में किसी प्रकार का कष्ट नहीं हुआ, लेकिन हाँ हिन्द महासागर में समुद्र कुछ भयङ्कर मिला। खैर आखिर कोलम्बो पहुँच गये और वहाँ से एक छोटे स्टीमर में बैठकर भारतीय यात्री तूतीकोरन आए जहाँ हमारी खूब तलाशी हुई। एक बङ्गाली बाबू लन्दन से आए थे उनके असबाब की तो बुरी तरह तलाशी ली गई। जो खिलौने वे

लन्दन से लाए थे उनके पेट भी टटोले गये। मेरे पास तो कुछ था ही नहीं, इसलिए मुझे तो ऐसेही छोड़ दिया। तूतीकोरन से मैं मद्रास होता हुआ बम्बई आया और अपने प्रेमी ज्येष्ठालाल जी तथा अन्य बन्धुओं से मिला। छै वर्ष पहले जो सत्यदेव अमरीका जाने के लिए १५) लेकर काशी से बम्बई पहुँचा था वह आज अमरीका से अपनी विद्या समाप्त कर छ वर्ष के बाद पृथ्वी की प्रदक्षिणा कर फिर बम्बई आगया और उसी आर्य्य समाज में अपने पुराने मित्र प्रेमियों से मिल कर बड़ा प्रसन्न हुआ। बम्बई से चलकर १७ जुलाई को आधी रात के समय मैं प्रयाग पहुँचा।

बस पाठक अमरीका की कथा को मैं यहीं समाप्त कर आपको वह भजन सुनाता हूं जिसमें अमरीका के सम्बन्ध में मेरे उद्गार हैं। यद्यपि कविता के लिहाज से तो यह ऊँचे दरजे की चीज नहीं लेकिन भाव की दृष्टि से एक स्मरण रखने योग्य वस्तु है।

---

# भजन

१—जिस देश में गया था, हूं हाल अब सुनाता।
तुम ध्यान धर के सुनना, जो 'देव' है बताता॥

२—हर एक मर्द औरत, जिसको था मैंने देखा।
वह देश-हित-नशे में, फूला न था समाता॥

३—गर जान तन से जावे, पर देश पै फिदा हैं।
छोटे बड़ों में सब में, हुब्बेवतन था पाता॥

४—उनकी है एक भाषा, है एक राष्ट्र उनका।
अच्छे साहित्य द्वारा, उसका है यश बढ़ाता॥

५—झण्डा जो देश का है, उसके हैं वे उपासक।
हर एक उसके सन्मुख, सिर अपना है झुकाता॥

६—ख़तरे में देश हो जब, औ' कोई आवे दुश्मन।
क्या मर्द हो क्या औरत झण्डे के नीचे आता॥

७—उनका यही धरम है, उनका यही करम है।
इस देशहित के कारण वह उच्च है कहाता॥

८—आपस में चाहे कितने, मज़हब के जङ्ग होवें।
पर देशहित के सन्मुख सब कुछ है भूल जाता॥

९—इस एक गुण के कारण जातीय एकता है।
कैसा हो भारी दुश्मन, उसका भी दिल दहलाता॥

१०—तालीम तो वहाँ पर, सबको है मुफ़्त मिलती।
कैसा ही हो अभागा, वह भी इल्म को पाता॥

११—तादाद में करोड़ों, अख़बारों की खपत है।
हर कोई उनको पढ़ कर, दिल अपना है बहलाता॥

१२—इज़्ज़त वे औरतों की, करते हैं सच्चे दिल से।
उनको है जो सताता, भारी सज़ा वो पाता॥

१३—कोई न दीख पड़ता, भिखमङ्गा उस मुलक में।
मज़दूर छः रुपैये, है रोज़ के कमाता॥

१४—उनके यहाँ की चीज़ें, दुनिया में बिक रही हैं।
खिच खिच के धन जहाँ का, उनके यहाँ है आता॥

१५—न्यूयार्क बोस्टन में, देखीं बड़ी दुकानें।
अरबों का माल जिनमें, आसानी से समाता॥

१६—चालीस मंजिलों के, बनते हैं घर वहाँ पर।
बिजली की रोशनी से, हर एक जगमगाता ॥

१७—नहिं ऊँच नीच जानें, नहिं छूत छात मानें।
अधिकार सबके सम हैं, सबकी है एक माता ॥

१८—भारत को गर उठाना, तुम चाहते हो दिल से।
तो कर लो एक भाषा, तज ऊँच नीच नाता ॥

१९—विनती यही है करता, कर जोड़ 'देव' सब से।
अब छूत छात छोड़ो, भारत है सब की माता ॥



१६—चालीस मंजिलों के, बनते हैं घर वहां पर।
बिजली की रोशनी से, हर एक जगमगाता॥

१७—नहिं ऊँच नीच जानें, नहिं छूत छात मानें।
अधिकार सबके सम हैं, सबकी है एक माता॥

१८—भारत को गर उठाना, तुम चाहते हो दिल से।
तो कर लो एक भाषा, तज ऊँच नीच नाता॥

१९—विनती यही है करता, कर जोड़ 'देव' सब से।
अब छूत छात छोड़ो, भारत है सब की माता॥



## सत्य-ग्रन्थ-माला

हिन्दी संसार में सत्यग्रन्थ माला का अपना खास स्थान है। राष्ट्र-धर्म का प्रचार करने में इन पुस्तकों ने जो काम किया है उसे भावी सन्तान बड़े प्रेम से स्मरण करेगी। माला के प्रेमी यह जान कर बड़े प्रसन्न होंगे कि हमने श्री स्वामी सत्यदेव जी की सब पुस्तकों का प्रचार भार अपने ऊपर ले लिया है और हम अपनी सारी शक्ति लगाकर स्वामी जी के मिशन का प्रचार करेंगे। स्वामी जी चाहे कहीं रहें पर उनकी पुस्तकें बराबर हमारी ओर से निकला करेंगी। हमें पूर्ण विश्वास है कि माला के प्रेमी नये उत्साह से हमारे साथ सहयोग करेंगे। नीचे लिखी हुई पुस्तकों के सुन्दर नवीन संस्करण विक्रयार्थ प्रस्तुत हैं:—

## अमरीका-भ्रमण ( सम्पूर्ण )

बहुत वर्षों से जिस पुस्तक की बाट सत्यग्रन्थ माला के प्रेमी बड़ी उत्सुकता से जोह रहे थे वह अब छपकर तैयार है। १६ फरमे की यह किताब स्वामी जी के २३०० मील पैदल भ्रमण के वृत्तान्त का वर्णन करती है। पश्चिमी अमरीका की रियासतों में जिन कष्टों का सामना कर स्वामी जी ने अपनी इस यात्रा को पूरा किया है। उसका सजीव वर्णन इस पुस्तक में दिया गया है। मुख पृष्ठ पर स्वामी जी का भ्रमण के समय का चित्र दिया गया है। पुस्तक का दाम एक रुपया है।

## संगठन का बिगुल

यह पुस्तक इतनी लोकप्रिय हो चुकी है कि अब तक इसकी बारह हज़ार प्रतियाँ छप गई हैं। इसे हिन्दू-संगठन की

बाइबिल समझिये। हिन्दी और अंग्रेजी के सब समाचार पत्रों ने इस पुस्तक की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। दाम आठ आने।

## मेरी जर्मनी-यात्रा

यह पुस्तक योरुप यात्रा का आनन्द पाठकों को घर बैठे कराती है। इस यात्रा में स्वामी जी के हज़ारों रुपये ख़र्च हो गये। यदि स्वीडन, जर्मनी, आष्ट्रिया, फ्रान्स और इटली के मनोहर दृश्य देखने की इच्छा है तो इसे मँगा कर पढ़िए। मूल्य एक रुपया।

इन पुस्तकों के अतिरिक्त "**मेरी कैलाश यात्रा**" "**अमरीका दिग्दर्शन**" और "**संजीवनी बूटी**" के सुन्दर नवीन संस्करण भी छप कर तैयार हैं। कैलाश यात्रा का दाम दस आने, दिग्दर्शन का एक रुपया, और संजीवनी बूटी के आठ आने हैं। अन्य पुस्तकें भी धीरे धीरे प्रकाशित होंगी। अधिक पुस्तकें मँगाने वालों को पचीस सैकड़ा कमीशन दिया जाता है।

निवेदक—

महता चूड़ामणि वर्मा

मैनेजर सत्यग्रन्थमाला आफ़िस

बेग़मपुर, पटना सीटी।

